सुलभ-साहित्य-माला ★ उन्तालीसवाँ पुष्प

# शरत्-साहित्य

## विजया

( नाटक )




अनुवादकर्ता—
प० रूपनारायण पाण्डेय

हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर ( प्राइवेट ) लिमिटेड, बम्बई

# निवेदन

दत्ता (मा० १८) नामक उपन्यासका यह नाटकरूप है—विजया। इसे स्वयं शरत्‌बाबूने रूपान्तरित किया था और कलकत्तेके स्टार थियेटरमें यह बड़ी सफलताके साथ खेला गया था।

इसके पहले हम शरत्‌बाबूके रमा (ग्रामीण समाज) और षोडशी (देना पावना) नामक दो नाटकोंको प्रकाशित कर चुके हैं। विराज बहूका नाटकरूप भी पाठकोंके समक्ष जल्दी ही उपस्थित किया जायगा।

—प्रकाशक

# नाटक-पात्र

## पुरुष

रासबिहारी — मृत वनमालीके मित्र और विजयाके अभिभावक
विलासबिहारी — रासबिहारीके पुत्र
नरेन्द्र (नरेन) — वनमाली और रासबिहारीके मित्र मृत जगदीशके पुत्र
दयाल — विजयाके मन्दिरके आचार्य
पूर्ण गांगुली — नरेन्द्रके मामा
कालीपद — विजयाका नौकर
परेश — ,, खास नौकर
कन्हाईसिंह — ,, दरबान

ग्रामवासी, निमंत्रित सज्जन, कर्मचारी आदि

★

## स्त्री

परेशकी मा — विजयाकी दासी
विजया — वनमालीकी कन्या
नलिनी — दयालकी भानजी

दयालकी स्त्री, परिचारिकाएँ और ग्रामवासिनी, आदि



चाहिए। वास्तवमें छोड़ देनेका हमें अधिकार भी नहीं है। कारण, इन रुपयोंसे हम बहुत-से अच्छे काम कर सकते हैं। समाजके किसी होनहार लड़केको विलायत तक भेज सकते हैं—धर्मके प्रचारमें खर्च कर सकते हैं—न जाने कितना क्या कर सकते हैं। हम यह क्यों न करें, आप ही बताइए! आपकी सम्मति पाते ही बाबूजी सब ठीक कर लेंगे।

( विजया कुछ इधर उधर करने लगती है।)

विलास०—ना ना, मैं आपको किसी तरह अनुरोध न करने दूँगा। दुखिया दुर्बलका पाप है—केवल पाप क्यों, महापाप है। मैंने मन ही मन संकल्प कर लिया है, आपके नामसे—जो कभी नहीं है, जो कभी नहीं हुआ—वही करूँगा। इस गँवईगाँवके बीच ब्रह्ममन्दिरकी स्थापना करके देशके इन अभागे मूर्खोंको धर्मकी शिक्षा दूँगा। आप एक बार जरा सोचकर देखिए, इन लोगोंकी अज्ञानके अत्याचारसे संकटमें पड़कर आपके पितृदेवको अपना गाँव—अपना घर छोड़ना पड़ा था कि नहीं! उनकी कन्या होकर आपको क्या यह उचित नहीं है कि उस परलोकवासीका एक नोबुल ( महत्वोचित ) बदला लें, अर्थात् उनका यह परम उपकार करें! ( विजया चुप रहती है ) जरा सोचिए तो, देशमें आपका कितना बड़ा नाम होगा—कितनी बड़ी शोहरत होगी। सर्वसाधारणको स्वीकार करना होगा—और यह स्वीकार करानेका भार मुझपर है—कि हमारे समाजमें मनुष्य हैं, हृदय है, स्वार्थत्याग है। उन्होंने जिसे लांछना, मानसिक पीड़ा पहुँचाई, और अपना घर-गाँव छोड़नेके लिए बाध्य किया उसी महात्माकी महीयसी कन्याने केवल उनकी आत्माके लिए यह इतना बड़ा स्वार्थत्याग किया। सारे भारतपर इसका कितना मॉरल एफेक्ट ( नैतिक प्रभाव ) पड़ेगा, जरा सोचकर तो देखिए!

विजया—यह तो है, लेकिन मुझे जान पड़ता है कि बाबूजीकी ठीक यही इच्छा नहीं थी। जगदीश बाबूसे वे हमेशा मन ही मन प्यार करते रहे।

विलास०—ऐसा हो ही नहीं सकता। इस कुकर्मी शराबीको वह प्यार करते थे यह विश्वास मैं नहीं कर सकता।

विजया—इस बारेमें मैंने भी बाबूजीसे बहस की थी। उन्हींसे मैंने सुना है कि वह, आपके पिता और जगदीश बाबू—तीनों जने केवल सहपाठी ही

नहीं, एक दूसरेके घनिष्ठ मित्र भी थे। जगदीश बाबू ही सबसे ज्यादा धनी थे किन्तु जैसे दुर्बल थे, वैसे ही दरिद्र भी। बड़े होनेपर आपके पिता और मेरे पिताने ब्राह्मधर्म स्वीकार कर लिया, मगर जगदीश बाबू नहीं कर सके और गाँवमें इस धर्म-परिवर्तनके कारण निर्यातन शुरू हो गया। आपके पिता अत्याचार सहते हुए गाँवमें ही रह गये, लेकिन मेरे बाबूसे नहीं सहा गया। वे अपनी सारी जमीन जायदादकी देखरेखका भार आपके पिताको सौंपकर, माँको लेकर, कलकत्ते चले आये और जगदीश बाबू अपनी स्त्रीको लेकर वकालत करनेके लिए पछाँहकी ओर चले गये।

विलास०—यह सब मैं भी जानता हूँ।

विजया—जानना ही चाहिए। पछाँहमें वह एक बड़े वकील हो गये। उनमें पहले कोई दोष नहीं था। अपनी स्त्रीके मरनेके बाद ही उनकी दुर्मति शुरू हो गई।

विलास —पर वह अक्षम्य अपराध है।

विजया—यह ठीक है। लेकिन इसके बहुत दिन बाद मेरी अपनी माँके मरने पर मेरे बाबूजीने एक दिन एकाएक बातों ही बातोंमें कहा था—जगदीशने क्यों शराब पीना शुरू कर दिया था, यह मैं अब समझ सका हूँ विजया।

विलास०—कहती क्या हो! उनके मुँहसे शराब पीनेका justification!

विजया—आप भी क्या कहते हैं विलास बाबू! यह जस्टिफिकेशन या समर्थन न था। इससे उन्होंने अपने दुःख-कष्टकी व्यथाके परिमाणकी ओर ही संकेत किया था। प्रतिष्ठा गई, कमाई गई, सब नष्ट करके वे देशको लौट आये।

विलास०—बड़ी कीर्ति कमाई!

विजया—सब गया, लेकिन जान पड़ता है, मेरे पिताके मनसे मित्रका स्नेह नहीं गया। इसीसे जब कभी जगदीश बाबूने रुपये माँगे, तब वे 'ना' नहीं कह सके।

विलास०—ऐसा होता तो ऋण न देकर दान भी तो कर सकते थे।

विजया—यह तो मैं नहीं जानती विलास बाबू। हो सकता है, उन्होंने दान करके मित्रके बचे हुए आत्मसम्मान-बोधको नष्ट न करना चाहा हो।

नहीं, एक दूसरेके घनिष्ठ मित्र भी थे। जगदीश बाबू ही उनमें संपत्ती ज्ञान थे किन्तु जैसे दुर्लभ थे, वैसे ही दरिद्र भी। बड़े होनेपर आपके पिता और मेरे पिताने ब्राह्मधर्म स्वीकार कर लिया, मगर जगदीश बाबू नहीं कर सके और गाँवमें इस धर्म-परिवर्तनके कारण निर्यातन शुरू हो गया। आपके पिता अत्याचार सहते हुए गाँवमें ही रह गये, लेकिन मेरे बाबूजीसे नहीं सहा गया। वे अपनी सारी जमीन जायदादकी देखरेखका भार आपके पिताको सौंपकर, माको लेकर कलकत्ते चले आये और जगदीश बाबू अपनी स्त्रीको लेकर वकालत करनेके लिए पछाँहकी ओर चले गये।

विलास०—यह सब मैं भी जानता हूँ।

विजया—जानना ही चाहिए। पछाँहमें वह एक बड़े वकील हो गये। उनमें पहले कोई दोष नहीं था। अपनी स्त्रीके मरनेके बाद ही उनकी दुर्गति शुरू हो गई।

विलास०—पर यह अक्षम्य अपराध है।

विजया—यह ठीक है। लेकिन इसके बहुत दिन बाद मेरी अपनी माके मरने पर मेरे बाबूजीने एक दिन एकाएक बातों ही बातोंमें कहा था—जगदीशने क्यों शराब पीना शुरू कर दिया था, यह मैं अब समझ सका हूँ विजया।

विलास०—कहती क्या हो? उनके मुखसे शराब पीनेका justification!

विजया—आप भी क्या कहते हैं विलास बाबू! यह जस्टीफिकेशन था कमपत न था। इससे उन्होंने अपने स्वल्प-अधूरी स्मृतिके परिमाणकी ओर ही संकेत किया था। प्रतिष्ठा गई, कमाई गई, सब नष्ट करके वे देशको लौट आये।

विलास०—बड़ी कीर्ति कमाई!

विजया—सब गया, लेकिन जान पड़ता है, मेरे पिताके मनसे मित्रका स्नेह नहीं गया। इसीसे जब कभी जगदीश बाबूने रुपये माँगे, तब वे 'ना' नहीं कर सके।

विलास०—ऐसा होता तो फल न देकर दान भी तो कर सकते थे।

विजया—यह तो मैं नहीं जानती विलास बाबू। हो सकता है, उन्होंने दान करके मित्रके बचे हुए आत्मसम्मान-बोधको नष्ट न करना चाहा हो।

विपिन—इसलिए, यह सब आपकी कविताकी बातें हैं। नहीं तो वे आज छोड़ देनेका उपदेश आपको दे या सकते थे। वे आखिर अपने मिशनका काम खत्म कर देनेके लिए क्यों नहीं कह गये?

विजया—यह मैं नहीं जानती। वे मुझे कोई भी आदेश देकर बंधनमें नहीं बांध गये। बल्कि बात चलने पर बाबूजी यह कहते थे कि बेटी, तुम अपनी धर्म-बुद्धिसे ही अपने कर्तव्यको जानो। मैं अपनी इच्छाके शासनमें तुम्हें न बाँध जाऊँगा। किन्तु मुझे जान पड़ता है कि पिताके आपकी अदालतोंमें पुत्रको पद-हीन करनेका उनका इरादा नहीं था। सुना है, जगदीश बाबूके लड़केका नाम नरेन्द्र है। आप जानते हैं, वह कहाँ है?

विपिन—जानता हूँ। यहाँकी बापकी तरही करके वह अपने घरमें ही है। पिताके अपराधको जो क्षमा नहीं करता वह कुपुत्र है। उसपर दया करना अन्याय है।

विजया—जान पड़ता है, आपसे उनकी जान-पहचान है?

विपिन—जान-पहचान! छि:—आप मुझे क्या समझती हैं बताइए तो? मैं तो यह सोच ही नहीं सकता कि जगदीश मुखर्जीके लड़केके साथ मेरी जान-पहचान या बातचीत हो सकती है। हाँ, उस दिन रास्तेमें अचानक एक पागल-जैसे नये आदमीको देखकर मुझे आश्चर्य अवश्य हुआ था। सुना, वही नरेन्द्र मुखर्जी है।

विजया—पागल-जैसे! लेकिन सुना है वह तो डाक्टर है?

विपिन—डाक्टर! मैं तो विश्वास नहीं करता। जैसी आकृति वैसी ही प्रकृति एक निकम्मा लफंगा है।

विजया—अच्छा विपिन बाबू, अगर जगदीश बाबूके घरपर हमलोग सचमुच कब्जा कर लें, तो गाँवमें क्या एक बड़ा गोलमाल न उठ खड़ा होगा?

विपिन—बिल्कुल नहीं। आप इधरके पाँच-सात गाँवोंमें एक आदमी भी ऐसा न पावेंगी, जिसे इस शराबीपर रत्ती भर भी सहानुभूति रही हो। उसके लिए 'हाय' करे, ऐसा कोई आदमी इस तरफ नहीं है।

(नौकर आकर पास खड़ा रहा। इतनेमें वह और आकर बोला—)

कालीपद—(नौकर) एक भद्र आदमी भेंट करना चाहते हैं।

नरेन्द्र—( विलासकी उपेक्षा करके विजयासे )—मेरे मामा बड़े आदमी नहीं हैं। उनका पूजाका आयोजन साधारण ही है। तो भी आपकी गरीब प्रजाके वर्षभरमें यही एक आनन्दोत्सव है। हो सकता है कि इससे आपको कुछ असुविधा हो; किन्तु उनका ख्याल करके क्या इतना भी न सह सकेंगी?

विलास०—( टेबिलपर एक प्रचंड घूसा मारकर ) ना, नहीं सह सकतीं—एक सौ बार नहीं सह सकतीं। कुछ मूर्ख लोगोंके पागलपनको बर्दाश्त करनेके लिए कोई जमींदारी नहीं करता। तुम्हें और कुछ कहनेको न हो तो जाओ—बकबक कर हम लोगोंका समय बरबाद न करो।

विजया—( स्निग्धस्वर ) आपके बाबू मुझे लड़कीकी तरह प्यार करते हैं, इसीसे उन्होंने इन लोगोंकी पूजा मना कर दी है। लेकिन मैं कहती हूँ तीन-चार दिन कुछ हुल्लड़-गुल्लड़ होगा ही तो क्या हुआ—

विलास०—ओह—बड़ा भयानक हुल्लड़ होगा। आप जानती नहीं हैं, इसीसे—

विजया—जानती क्यों नहीं। होने दो हुल्लड़, तीन दिनका ही तो मामला है। और मेरी असुविधाकी बात आप सोचते हैं तो अगर कलकत्ता होता तो आप क्या कर लेते, बताइए तो? वहाँ तो अगर कोई आठों पहर कानोंके पास ढोल बजाता रहता, तो भी उसे चुपचाप सहना पड़ता। ( नरेन्द्रसे ) आप अपने मामासे कह दीजिए, वह हर साल जिस तरह पूजा करते हैं उसी तरह अबकी भी करें, मुझे तनिक भी आपत्ति नहीं है। अच्छा तो बस, नमस्कार।

नरेन्द्र—धन्यवाद—नमस्कार, नमस्कार।

( दोनोंको नमस्कार करके प्रस्थान )

विजया—हमारी बातचीत तो समाप्त ही नहीं होने पाई। तो क्या तालुका लेनेकी ही आपके बाबूकी राय है?

विलास०—हाँ।

विजया—लेकिन इसमें किसी तरहका कुछ गोलमाल तो नहीं है?

विलास—ना।

विजया—आप क्या कल उस वेला इधर आवेंगे?

विलास०—कह नहीं सकता।

सालभर इसी दिनकी प्रतीक्षामें रहते हैं। आपकी प्रजा आपके बाल-बच्चोंकी तरह है। आपके आनेके साथ साथ गाँवमें आनन्द-उत्सव चौगुना बढ़ जानेकी आशा ही सब लोग करते हैं। किन्तु ऐसा न होकर इतना बड़ा दुःख, इतना बड़ा निरानन्द साथ साथ अपनी प्रजाके सिरपर लाद देंगी—यह विश्वास करना क्या सहज है? मैं तो किसी तरह विश्वास नहीं कर सका।

विलास०—आपने अनेक बातें कही हैं। हमारे पास इतना फालतू समय नहीं है कि हम आपसे साकार-निराकारकी बहस करें। सो वह चूल्हेमें जाय। आपके मामा एक क्यों, एक सौ ठाकुर बनवाकर घरमें बैठकर पूजा कर सकते हैं इसमें हमें कोई आपत्ति नहीं है। पर बहुत-से ढोल ताशे और घण्टा-घड़ियाल दिन-रात कानोंके पास पीटकर हमें असुख अथवा परेशान करनेमें ही हमें आपत्ति है।

नरेन्द्र—दिन-रात तो ये बाजे बजते नहीं। एक-दो बार अवश्य बजते हैं, सो सभी उत्सवोंमें कुछ-न-कुछ हल्ला-गुल्ला होता ही है। कुछ असुविधा होती ही। आप लोग मालिक बने हैं। इन लोगोंके आनन्दके अत्याचारको आप नहीं सहेंगे तो कौन सहेगा?

विलास०—आपने तो काम निकालनेके लिए मा और बाल-बच्चोंकी उपमा दे दी, और वह सुननेमें भी अच्छी लगी। किन्तु मैं पूछता हूँ कि यदि आपके मामाके कानोंके पास मोहरमके बाजे पीटना शुरू कर दिया जाता, तो क्या उन्हें यह अच्छा लगता? खैर, वह चाहे जो हो, बकवाद करनेके लिए हमारे पास समय नहीं है। बाबूने जो हुक्म दिया है वही होगा।

नरेन्द्र०—आपके बाबू कौन हैं और उन्हें मना करनेका क्या अधिकार है यह मैं जानता नहीं हूँ। लेकिन आपने यह जो मोहरमकी अद्भुत उपमा दी है वह मेरी कुछ समझमें नहीं आई। मैं कहता हूँ, यह रामनौमीकी न होकर अगर दुलदुल-दुलदुल-मुहर्रमका बाजा होता तो आप क्या करते, क्या सुनें? यह तो केवल निरीह गरीबोंके ऊपर अत्याचारके सिवा और कुछ नहीं है।

विलास०—बाबूके सामने तुम सावधान होकर बात करना, यह मैं कहे देता हूँ। नहीं तो अभी कान उखाड़के तुमको बता दूँगा कि वह कौन हैं और उन्हें मना करनेका क्या अधिकार है।

विजया—(कुछ रूखे स्वरमें) अपने पिताके बारेमें मैं आपकी अपेक्षा बहुत अधिक और अच्छी तरह जानती हूँ विलास बाबू। लेकिन इस बातको लेकर बहस करना बेकार है—मेरे स्नानका समय हुआ, मैं जाती हूँ। (जानेके लिए उठ खड़ी होती है।)

विलास॰—औरतोंकी जाति ऐसी ही नमकहराम होती है।

[विजयाने जानेके लिए पैर बढ़ाया ही था कि विलासकी तड़पके वेगसे घूमकर खड़ी हो गई। पलभर विलासके प्रति दृष्टिपात करके चुपचाप वहींसे चल दी। इसी समय वृद्ध रासबिहारी धीरे धीरे प्रवेश करते हैं और उन्हें देखते ही पुत्र उछल पड़ता है—]

विलास॰—*बाबू, तुमने सुना अभी जो कुछ हुआ? पूर्ण गांगुली अबकी भी* ढोल-ताशा धूम-धड़ाका बजाकर दुर्गापूजा करेगा, उसे मना नहीं किया जा सकता। अभी उसका कोई भानजा प्रतिवाद करने आया था। विजयाने उसे हुक्म दे दिया है कि पूजा हो।

रास॰—तो इससे तुम इतने आग-बबूला क्यों हो उठे?

विलास॰—आग-बबूला न होऊँ? विजया तुम्हारे हुक्मके खिलाफ हुक्म दे, और मेरे सामने पर भी?

*रास॰—तो क्या तुमने इसी बातपर उससे बिगाड़ कर लिया?*

विलास॰—लेकिन उपाय ही क्या था? आत्मसम्मान बनाए रखनेके लिए—

रास॰—देखो भैया, अपना यह आत्मसम्मान-बोध कुछ दिनके लिए थोड़ा कम कर लो, नहीं तो अब मुझसे सँभाला न जायगा। ब्याह हो जाने दो, फिर जी भरकर आत्मसम्मानको बढ़ा देना मैं मना नहीं करूँगा।

(विजयाका प्रवेश)

रास॰—यह विजया बेटी आ गई।

विजया—आपको आते देखकर मैं लौट आई चाचा बाबू। सुनकर शायद आप नाराज होंगे, लेकिन केवल तीन ही दिनकी तो बात है, होने दीजिए ढाक-ढोल—मैं अनायास उसे सह सकूँगी। गांगुली महाशयकी पूजाको रोकनेकी जरूरत नहीं है। मैंने अनुमति दे दी है।

*रास॰—यही बात तो विलास मुझे समझा रहा था। बूढ़ा आदमी ठहरा,*

सुनकर एकाएक चंचल हो उठा था कि भविष्यमें फिर ऐसा होनेसे तो काम नहीं चलेगा। अब आत्मसम्मानकी रक्षाके लिए मुझे अपनेको तुम्हारी जायदाद और जमींदारीसे अलग करना ही होगा। किन्तु विलासकी बातोंसे मेरे मनकी गाँठ खुली रही बेटी। समझ लिया, वे अज्ञानी हैं, क्रोधी हैं। बल्कि पराएके लिए दुःख सहना ही महत्त्व है। इस विलासकी प्रकृति भी अद्भुत है। इसके वचन और कामकी दृढ़ता देखकर कोई यह नहीं समझ पाता कि इसका हृदय इतना कोमल है। खैर, इसे जाने दो। यह जमींदारीका मकान जब तुमने समाज (ब्राह्म समाज) को ही दान कर दिया है, तो अब देर न करके, इन छुट्टीके दिनोंमें ही जल्दी सब तैयारी पूरी कर डालनी होगी। तुम्हारी क्या राय है?

विजया—आप जो अच्छा समझेंगे, वही होगा। लेकिन अदा करनेकी उनकी मियाद तो खतम हो गई है?

रास —बहुत दिन हुए। छः आठ महीनेकी थी; पर अब यह नवाँ महीना चल रहा है।

विजया—सुनती हूँ, उनके पुत्र नहीं है। उन्हें बुलाकर और भी थोड़ी मुहलत देना क्या ठीक न होगा? शायद कोई उपाय कर सके।

रास —(सिर हिलाते हुए) नहीं कर सकेगा—नहीं कर सकेगा—कर सकता तो—

विलास —अगर वह रुपयोंका कुछ इन्तजाम कर भी ले, तो हम क्यों लेंगे? कर्ज लेते समय उन महाशयको होश न था कि क्या शर्त की है? इस बेर अदा करेगा!

[ विजयाने विलासबिहारीकी ओर एक बार दृष्टिपात करके रासबिहारीके मुखकी ओर देखते हुए शान्त, किन्तु दृढ़ कण्ठसे कहा—]

विजया—वह बाबूजीके मित्र थे। उनके सम्बन्धमें सम्मानके साथ व्यवहार करनेकी आज्ञा मुझे दे गये हैं।

विलास —(व्यंग्यसे) हजार आज्ञा देनेपर भी वह एक—

रास —आहा, चुप रहो न विलास। बापके प्रति इनकी आन्तरिक श्रद्धा जरा-सी ठेस न खा सके, इसका खयाल रखो। इसी जगह तो आत्मसंयमका सबसे अधिक प्रयोजन है बेटा।

विलास — नहीं बापू, ये सब फिजूल सेण्टिमेण्ट ( Sentiment=मनोभाव ) मैं किसी तरह बर्दाश्त नहीं कर सकता, सो इसके लिए चाहे कोई क्रोध करे या कुछ भी करे। मैं सत्य बात कहनेमें नहीं डरता, सत्य काम करनेसे पीछे नहीं हटता।

रास०—सो तो ठीक है। तुमको ही भला मैं क्या दोष दूँ! अपने बचपनका मेरा यह स्वभाव बूढ़े होने पर भी अभी तक नहीं गया! अन्याय अधर्म देखते ही मेरे देहमें आग लग जाती है। समझीं न बेटी विजया, मैं और तुम्हारे पिता, दोनों इसी कारण सारे गाँवके विरुद्ध सत्य धर्म ग्रहण करनेमें नहीं हिचके,—नहीं डरे। जगदीश्वर, तुम्हीं सत्य हो! (यह कहकर दोनों हाथ जोड़कर माथेसे लगाकर जगदीश्वरको प्रणाम किया।) किन्तु देखो बेटी, मैं कुछ भी होऊँ, फिर भी तृतीय व्यक्ति हूँ। तुम दोनोंके मतभेदके बीच मेरा बोलना उचित नहीं है। कारण, जिससे तुम लोगोंका भला होगा, यह आज नहीं तो कल तुम्हीं लोग ठीक कर सकोगे। इस बूढ़ेके सलाहकी आवश्यकता न होगी। लेकिन अगर बात कहनी पड़े तो कहना ही होगा कि इस मामलेमें तुम ही भूल कर रही हो। जमींदारी चलानेके काममें मुझे भी विलासके आगे हार माननी होती है, यह मैं बहुत दफे देख चुका हूँ। अच्छा, तुम्हीं बताओ भला, किसको ज्यादा गरज है? हम लोगोंको या जगदीशके लड़केको? कर्ज चुकानेका बूता ही अगर होता तो एक बार आप आकर क्या वह कोशिश करके न देखता? उसे तो मालूम है कि तुम यहाँ आई हो। अब हम ही अगर उपयाचक होकर उसे बुला भेजें तो वह निश्चय ही बहुत लंबी मुद्दत चाहेगा। उसका फल केवल यही होगा कि देना भी न चुकता होगा और तुम लोगोंका यहाँ ब्रह्मसमाजकी स्थापनाका संकल्प भी सदाके लिए समाप्त हो जायगा। अच्छी तरह सोचकर देखो तो बेटी, यही क्या ठीक नहीं है? फिर उससे छिपाकर तो कुछ हो नहीं सकेगा। तब वह खुद आकर कुछ समय माँगे, तो न हो उसपर विचार करके देखा जायगा। क्यों बेटी, तुम क्या कहती हो?

विजया—( अप्रसन्न मुखसे ) अच्छा। काका बापू, मुझे बड़ी देर हो गई। अब क्या मैं जा सकती हूँ?

रास०—जाओ बेटी जाओ; मैं भी जाता हूँ।

सुनकर एकाएक चंचल हो उठा था कि भविष्यमें फिर ऐसा होनेसे तो काम नहीं चलेगा। तब आत्मसम्मानकी रक्षाके लिए मुझे अपनेको तुम्हारी कामदार और कर्मचारियोंसे अलग करना ही होगा। किन्तु विलासकी बातोंसे मेरे मनकी क्षोभ जाती रही बेटी। समझ लिया, ये अज्ञानी हैं, करें पूजा। भक्ति पानेके लिए दुःख सहना ही महत्त्व है। इस विलासकी प्रकृति भी अद्भुत है। इसके वचन और कामकी कठोरता देखकर कोई यह नहीं समझ पाता कि इसका हृदय इतना कोमल है। खैर, इसे जाने दो। यह जगदीशका मकान जब तुमने समाज ( ब्राह्म समाज ) को ही दान कर दिया है, तो अब देर न करके, इन थोड़ेसे दिनोंमें ही उसकी सब तैयारी पूरी कर डालनी होगी। तुम्हारी क्या राय है?

विजया—आप जो अच्छा समझेंगे, वही होगा। रुपए अदा करनेकी उनकी मियाद तो खतम हो गई है?

रास —बहुत दिन हुए। शर्त आठ सालकी थी; पर अब यह नवाँ साल बीत रहा है।

विजया—सुनती हूँ, उनके पुत्र नहीं हैं। उन्हें बुलाकर और भी थोड़ी मुहलत देना क्या ठीक न होगा? शायद कोई उपाय कर सकें।

रास०—( सिर हिलाते हुए ) नहीं कर सकेगा—नहीं कर सकेगा—कर सकता तो—

विलास —अगर वह रुपयोंका कुछ इन्तजाम कर भी ले, तो हम क्यों लेंगे? रुपए लेते समय उस शराबीको होश न था कि क्या शर्त की है? इसे कैसे अदा करेगा?

[ विजयाने विलासबिहारीकी ओर एक बार दृष्टिपात करके रासबिहारीके मुखकी ओर देखते हुए शान्त, किन्तु दृढ़ कण्ठसे कहा—]

विजया—वह बाबूजीके मित्र थे। उनके लड़केसे वे सम्मानके साथ बात करनेकी आज्ञा मुझे दे गये हैं।

विलास —( गरजकर ) हजार आज्ञा देनेपर भी वह एक—

रास —आहा, चुप रहो न विलास! पापके प्रति तुम्हारी आन्तरिक घृणा पापीके ऊपर न जा पड़े, इसका खयाल रखो। इसी जगह तो आत्मसंयमका सबसे अधिक प्रयोजन है भैया।

विलास —नहीं बाबू, मैं इस किस्मके सेण्टिमेंट ( Sentiment=मनोभाव ) में किसी तरह बर्दाश्त नहीं कर सकता, सो इसके लिए चाहे कोई क्रोध करे या कुछ भी करे। मैं सच बात कहनेमें नहीं डरता, सत्य काम करनेसे पीछे नहीं हटता।

रास०—सो तो ठीक है। तुमको ही भला मैं क्या दोष दूँ! अपने बापका मेरा यह स्वभाव बूढ़े होने पर भी अभी तक नहीं गया। अन्याय अधर्म देखते ही कैसे देहमें आग लग जाती है। सभी न बेटी विजया, मैं और तुम्हारे पिता, दोनों इसी कारण सारे गाँवके विरुद्ध ब्राह्म धर्म ग्रहण करनेमें नहीं हिचके,—नहीं डरे। जगदीश्वर, तुम्हीं सत्य हो। ( यह कहकर दोनों हाथ जोड़कर माथेसे लगाकर जगदीश्वरको प्रणाम किया। ) किन्तु देखो बेटी, मैं कुछ भी होऊँ, फिर भी तृतीय व्यक्ति हूँ। तुम दोनोंके मतभेदके बीच मेरा बोलना उचित नहीं है। कारण, जिसमें तुम लोगोंका भला होगा, वह आज नहीं तो कल तुम्हीं लोग ठीक कर सकोगे। इस बूढ़ेके मतामतकी आवश्यकता न होगी। लेकिन अगर बात कहनी पड़े तो कहना ही होगा कि इस मामलेमें तुम ही भूल कर रही हो। जमींदारी चलानेके काममें मुझे भी विलासके आगे हार माननी होती है, यह मैं बहुत दफ़ देख चुका हूँ। अच्छा, तुम्हीं बताओ भला, किसको ज्यादा गरज है? हम लोगोंको या जगदीशके लड़केको? कर्ज चुकानेका खयाल ही अगर होता तो एक बार आप आकर क्या यह कोशिश करके न देखता? उसे तो मालूम है कि तुम यहाँ आई हो। अब हम ही अगर उपयाचक होकर उसे बुला भेजें तो वह निश्चय ही बहुत बड़ी मुहलत चाहेगा। उसका फल कहना नहीं होगा कि देना भी न चुकता होगा और तुम लोगोंका यहाँ ब्रह्मसमाजकी स्थापनाका संकल्प भी सदाके लिए समाप्त हो जायगा। अच्छी तरह सोचकर देखो तो बेटी, यही क्या ठीक नहीं है? फिर उससे छिपाकर तो कुछ हो नहीं सकता। तब वह खुद आकर कुछ समय माँगे, तो न हो उसपर विचार करके देखा जायगा। क्यों बेटी, तुम क्या कहती हो?

विजया—( अप्रसन्न मुखसे ) अच्छा। काका बाबू, मुझे बड़ी देर हो गई। अब क्या मैं जा सकती हूँ?

रास०—जाओ बेटी जाओ; मैं भी जाता हूँ।

( विलासका प्रस्थान । )

विलास० —( क्रोधके साथ ) यह अगर दस वर्षकी मुहलत माँगे, तो भी उस-पर विचार करना होगा क्या ?

रास —( कुछ, दबी हुई आवाजमें ) करना न होगा तो क्या सब कुछ देना होगा ? बाप मन्दिरकी प्रतिष्ठा ! देखा विलास, इस लड़कीकी अवस्था अधिक नहीं है, लेकिन अच्छी तरह जानती है कि वही अपने बापकी सारी सम्पत्तिकी स्वामिनी है और कोई नहीं । मन्दिरकी स्थापना न होनेपर भी कोई हानि न होगी, लेकिन मेरी बात भूलनेसे काम नहीं चलेगा । ( प्रस्थान )

( कालीपदका प्रवेश )

कालीपद—माजीने पूछा है कि आपके लिए क्या चाय भेज दें ?

विलास० —ना ।

कालीपद—या शरबत—

विलास —ना, कोई जरूरत नहीं है ।

कालीपद—पान या कुछ मिठाई ?

विलास —कह तो दिया, कुछ न चाहिए । उनसे कह देना, हम घर जा रहे हैं । ( प्रस्थान )

काली०—कहना न होगा, वे आपसे ही जान जायँगी । ( प्रस्थान )

---

## द्वितीय दृश्य

स्थान—गाँवका रास्ता

( पूर्ण गांगुली और दो-तीन ग्रामवासियोंका प्रवेश )

१ ग्रामवासी—हाँ पूर्ण चाचा, सुना है, पूजा करनेका हुक्म मिल गया ?

पूर्ण—हाँ भैया, जगदम्बाने दया-दृष्टिसे देख लिया । जमींदारके घरसे हुक्म मिल गया है कि पूजा करनेके बारेमें उन्हें कोई आपत्ति नहीं है ।

१ ग्रामवासी—जबसे सुना कि पूजा रोक दी गई है, तबसे दुश्चिन्ताकी सीमा न थी चाचा । सभी सोच रहे थे कि तुम्हारे यहाँकी इतने दिनोंकी पुरानी पूजा शायद अबकी बन्द हो जायगी ।—हुक्म दिया किसने चाचा ?

पूर्ण—कर्मीदारकी कन्याने स्वयं। यह सब मामला उन्हें कुछ भी मालूम न था। हमारे नरेन्द्रने जाकर कहा तो सुनकर आश्चर्यके साथ उन्होंने कहा—यह कैसी बात है! आप अपने मामासे जाकर कह दीजिए कि वह सदाकी तरह विधिपूर्वक मैयाकी पूजा करें। मुझे तनिक भी आपत्ति नहीं है।—अरे यह सब उन्हीं दोनों बदजात बाप-बेटोंकी कारस्तानी थी। मुझसे वे चिढ़ते हैं।

१ ग्रा॰—तो यह कहो कि लड़की बहुत भली है!

२ ग्रा॰—हूँ, भली है! म्लेच्छ विधर्मी। मैं पूछता हूँ, तुमको कुछ पता है?

पूर्ण॰—होगी म्लेच्छ। लेकिन भैया, तब भी राम-वंशकी लड़की है—हरि रायकी पोती। सुना है, इस विश्वास छोकरेने पूजा बन्द करनेकी बड़ी चेष्टा की थी, किन्तु उन्होंने उसकी कोई बात नहीं सुनी। साफ कह दिया कि हजार असुविधा होनेपर भी मैं पराये धर्म-कर्ममें हस्तक्षेप नहीं कर सकूँगी।—यह क्या सहज बात है!

१ ग्रा॰—कहते क्या हो चाचा! पहले जिस दिन कुर्ता-जोड़ा पहनकर फिटनपर चढ़कर गाँवमें आई, तो लोग देखकर भयसे अधमरे हो गये। अफवाह फैल गई कि इसीके साथ विश्वास बाबूका ब्याह होनेवाला है, इसीसे गाँवमें आई है। सभीने मनमें सोचा कि अकेले रामसे ही त्राण नहीं बचती, उसपर साथमें यह सुग्रीव भी! अब कोई नहीं बचेगा, यह दस्युपत (रासबिहारी) सभीको पकड़ पकड़कर फाँसीपर चढ़ा देगा। किन्तु तुम्हारा यह मामला देखकर बचनेका भरोसा होता है क्यों न चाचा!

पूर्ण—हाँ भैया, होता है। मैं कहता हूँ, आगे चलकर तुम लोग देख लेना—इस लड़कीके मनमें दया-धर्म है। यह किसीको तरहमें दुःख नहीं देगी।

२ ग्रा॰—किन्तु—किन्तु—एक किन्तु बात है। अरे यह विधर्मी है! शास्त्रने जिसे म्लेच्छ कहा है, उसके दया! उसके धर्म! कहाँसे आया!

१ ग्रा॰—सो तो ठीक है। शास्त्रका वचन तरहमें मिथ्या नहीं होता। किन्तु माताकी पूजा तो मा लक्ष्मीने अपने जोरसे चला दी। बाप-बेटा दोनों हजार चेष्टा करके भी उसे बन्द नहीं कर पाये।

२ ग्रा॰—(सिर हिलाकर) लेकिन तुम लोग बादको देखना, यह कुर्ता जोड़ा पहननेवाली म्लेच्छ लड़की सारे गाँवको जलाकर साफ करके छोड़ेगी। मैं यह स्पष्ट देख पा रहा हूँ।

देखने-सुननेवाला कोई है नहीं। लड़की मेरे पास चली आई। तीन-चार सालका समान बच्ची हो गया। इसके बाद किसीको खबर नहीं हुई कि कब वह मैदान कुर्क हो गया और कब नीलामपर चढ़ गया। जब मालूम हुआ तब जाकर मैंने कितनी खुशामद की, हाथ-पैर जोड़े; मगर इतना बड़ा बदजात यह बूढ़ा है कि किसी तरह उसे नहीं छोड़ा।

पूर्ण—बाबूके घरके उत्तर ओर वह जो नया कलमी आमका बाग लगाया गया है, वही न?

२ ग्रा०—हाँ चाचा, वही अब बूढ़ेके पोतेकी आमदनी बनिता है।

पूर्ण—लेकिन यह तो नीलाममें खरीदी हुई जमीन है। इसे तो कोई छोड़ नहीं सकेगा भैया।

२ ग्रा०—न छोड़ सके। इसकी आशा भी मैं नहीं करता। लेकिन बूढ़ा साला दो दिन बाद ससुर होगा कि नहीं। इसीसे कहता हूँ कि समय रहते ससुरके गुन-दोष थोड़े बहुत मा-लक्ष्मी सुन रखें।

१ ग्रा०—जगदीश मुखर्जीका मकान भी तो सुना है, बूढ़ा हथिया लेना चाहता है।

पूर्ण—कानाफूसीमें यही तो सुन रहा हूँ भैया।

२ ग्रा०—ऐसा कोई हो जो इस बदजात बूढ़ेकी दाढ़ीको एक झटकेमें उखाड़ ले, तो मेरे हृदयकी जलन मिटे।

पूर्ण—रहने दो भैया, रहने दो। रास्तेके बीच खड़े होकर ये सब बातें करनेकी जरूरत नहीं। कोई कहीं सुन लेगा और जाकर कह देगा तो मेरी जान नहीं बचेगी।

२ ग्रा०—नहीं चाचा, सुनेगा और कौन? यहाँ तो हमीं तीन आदमी हैं। खैर जाने दो ये सब बातें, देर हुई। चलो, अब घर चला जाय।

पूर्ण—हाँ चलो भैया। सुधीर, सन्ध्याके बाद मेरे यहाँ जरा आना। अब अधिक समय नहीं है—तुम लोगोंसे कुछ सलाह करनी होगी।

१ ग्रा०—सन्ध्याके बाद ही आऊँगा चाचा। चलो, अब घर चला जाय।

(सबका प्रस्थान)

## तृतीय दृश्य

### स्थान—सरस्वती नदीका किनारा

[शरद् ऋतुके अन्तकी क्षीण संकीर्ण सरस्वती नदी है। उसके दूसरे किनारेपर लम्बा-चौड़ा मैदान है। इधरके किनारेपर लताओं और झाड़ियोंसे भरा हुआ घना जंगल है। जंगलकी आड़में दिघड़ा गाँव है। नदीके ऊपर छोटा-सा बाँसोंका बना पुल है, जो दोनों किनारोंको जोड़ता है। नदीतटसे एक पगडण्डी जंगलके भीतर होकर दिघड़ा गाँव तक चली गई है। इन सब चीजोंकी आड़में नरेन्द्रके घरे पक्के मकानका कुछ हिस्सा भर दिखाई देता है। नदीके किनारे बैठा हुआ नरेन्द्र बंसीसे मछली पकड़नेमें लगा है। विजया और कन्हाई सिंहका प्रवेश।]

विजया—इसी नदीके किनारे ही दिघड़ा है न कन्हाईसिंह?

कन्हाई०—हाँ माजी।

विजया—इसी गाँवमें जगदीश बाबूका घर है?

कन्हाई —हाँ माजी, बहुत बड़ी इमारत है।

विजया—इसी पुलपर होकर शायद उस गाँवमें जाना होता है?

[विजया पुलके पास जाती है। नरेन्द्रकी नजर ऊपर पड़ जाती है।]

नरेन्द्र—आइए आइए, नमस्कार। तीसरे पहर जरा घूमने फिरनेके लिए यह नदीका किनारा कुछ बुरी जगह नहीं है। लेकिन आज-कलके दिनोंमें मलेरियाका डर भी कम नहीं है। इस बारेमें शायद किसीने आपको सावधान नहीं किया?

विजया—नहीं। लेकिन मलेरिया तो आदमी पहचानकर आक्रमण नहीं करता। मैं तो बल्कि बिना जाने यहाँ आई हूँ, लेकिन आप तो जान-बूझकर पानीके किनारे बैठे हैं। देखूँ, कौन सी मछली आपने पकड़ी है?

नरेन्द्र—(पुलके दूसरे छोरसे) पूँटी और वह भी दो घण्टेमें सिर्फ दो मिली हैं। मछली नहीं पोखर। लेकिन समय तो किसी तरह काटना है।

विजया—लेकिन अपने मामाकी पूजाके अवसरपर सहायता न करके खूब जान बचाते फिर रहे हैं आप! इन दो पूँटी मछलियोंसे तो उनकी सहायता न होगी।

नरेन्द्र—( हँसकर ) ना। लेकिन एक तो मैं मामाके घर नहीं आया, दूसरे उनकी सहायता करनेके लिए और बहुत-से लोग हैं—मेरी ज़रूरत नहीं है।

विजया—मामाके घर नहीं आये ? तो फिर यहाँ क्यों रहते हैं ?

नरेन्द्र—घर मेरा दिघड़ा गाँवमें है। इसी बाँधके पुलसे यहाँ आना होता है।

विजया—दिघड़ामें ! तो आप नरेन्द्र बाबूको जानते होंगे। बता सकते हैं कि वह कैसे आदमी हैं ?

नरेन्द्र—ओह!—नरेन्द्र ! उसका घर तो आपने अपना क़र्ज़ चुकानेके लिए ख़रीद लिया है न ? अब उसके बारेमें सोच-समझ लेनेसे क्या लाभ ? जिस उद्देश्यसे आपने घर ख़रीदा है, सो भी इस तरफ़के सब लोगोंने सुन लिया है।

विजया—शायद इस तरफ़ यही बात फैल गई है कि मकान एकदम ले लिया गया है ?

नरेन्द्र—फैलनी ही चाहिए। जगदीश बाबूका सर्वस्व आपके बाबूजीके पास मियादी चिट्ठी क़र्ज़ेपर बंधक था। उसने रुपए चुकाना उनके लड़केके बूतेकी बात नहीं है। और फिर मियाद भी बीत गई है। यह बात सब लोग जानते हैं।

विजया—आप स्वयं जब उसी गाँवके आदमी हैं, तब सब ख़बर आपको होनी ही चाहिए।—अच्छा, सुना है, नरेन्द्र बाबू विलायतसे नामवरीके साथ डाक्टरी पास करके आये हैं। किसी अच्छी जगह प्रैक्टिस शुरू करके, और कुछ समय माँगकर, क्या वह अपना क़र्ज़ नहीं चुका सकते ?

नरेन्द्र—यह संभव नहीं। सुना है, प्रैक्टिस करनेका उसका विचार ही नहीं है।

विजया—तो फिर क्या करनेका विचार है ? इतना ख़र्च करके विलायत गये और वह उठाकर डाक्टरी सीखी। उसका और फल ही क्या हो सकता है ? एकदम अपदार्थ हैं।

नरेन्द्र—अपदार्थ ! ( हँसकर ) ठीक समझा आपने। जान पड़ता है, यही उसका असल रोग है। मगर सुनाई पड़ रहा है कि वह स्वयं चिकित्सा करनेकी अपेक्षा ऐसा कुछ आविष्कार कर जाना चाहता है, जिससे बहुत लोगोंका उपकार

होगा। मुझे खबर मिली है कि इसके लिए वह मेहनत भी खूब करता है।

विजया—अगर यह सच है तो बेशक बहुत खुशी की बात है। किन्तु घरबार चले जाने पर वह यह सब कैसे करेंगे? तब तो उन्हें कोई रोजगार करना ही चाहिए। अच्छा, आप तो यह निश्चय ही कह सकते हैं कि विलायत-यात्रा करनेके कारण यहाँके लोगोंने उनको समाजके बाहर कर दिया है कि नहीं।

नरेन्द्र—हाँ सो निश्चय ही लोगोंने उनका बहिष्कार कर रखा है। मेरे मामा पूर्ण बाबू उसके भी एक तरहसे आत्मीय हैं, तो भी पूजाके दिनोंमें वह उसे अपने घरों घुसनेका साहस नहीं कर सके। किन्तु इससे उसकी कोई हानि नहीं हुई। वह अपने काम-काजमें डूबा रहता है। उससे समय बचता है तो चित्र बनाता है और घरसे बहुत कम बाहर निकलता है।

कन्हाई०—माजी, सन्ध्या होनेको है घर लौटते रात हो जायगी।

नरेन्द्र—हाँ, बातों ही बातोंमें सन्ध्या हो आई।

विजया—तो यह कहिए कि घर चले जानेपर किसी आत्मीय या रिश्तेदारके घरमें भी उनके आश्रय पानेकी आशा नहीं है?

नरेन्द्र—बिलकुल ही नहीं।

विजया—(क्षणभर चुप रहकर) वह तो किसीके पास जाना ही नहीं चाहते—नहीं तो इसी महीनेके अन्तमें तो उन्हें मकान छोड़ देनेका नोटिस दिया गया है। और कोई होता तो कमसे कम मुझसे ही एक बार मिलनेकी चेष्टा करता।

नरेन्द्र—हो सकता है कि उसे जरूरत न हो, अथवा सोचता हो कि इससे लाभ क्या है? आप तो सचमुच ही उसे उसके घरमें रहने नहीं दे सकतीं?

विजया—हमेशाके लिए न सही, और कुछ दिन तो रहने दिया जा सकता है। लेकिन जान पड़ता है, आपसे उनकी विशेष जान-पहचान है। क्यों, सच है न?

नरेन्द्र—लेकिन देखिए, इधर शाम होती आ रही है।

विजया—आवे।

नरेन्द्र—आवे? मतलब यह कि गाँवके प्रति आपका सच्चा आकर्षण है।

विजया—इसके माने?

नरेन्द्र—माने यही कि कलकत्ता-शहरमें यहाँ रहकर गाँवके मलेरिया तकको भगानेमें बिना आपका मन नहीं मानता।

विजया—(हँसकर) ओह, यह बात है! लेकिन गाँव तो आपका भी है! जान पड़ता है, मलेरियाको आप अपना चुके हैं। लेकिन मुँह देखकर तो ऐसा नहीं जान पड़ता।

नरेन्द्र—डाक्टरोंको जरा सब करके लेना होता है।

विजया—आप डाक्टर हैं क्या?

नरेन्द्र—हाँ डाक्टर जरूर हूँ, लेकिन बहुत छोटा डाक्टर हूँ।

विजया—तो आप केवल पड़ोसी ही नहीं हैं—उनके अवसाय-बन्धु भी हैं। उनके सम्बन्धमें जो बातें मैं कह रही हूँ वे सब आप उनसे जाकर कहेंगे—क्यों न?

नरेन्द्र—(हँसकर) क्या कहूँगा? यही तो कहूँगा कि आपने कहा है कि वह तो एक अपदार्थ और अभागा आदमी है? आप कुछ चिन्ता न करें—यह तो बहुत पुरानी बात है; सभी लोग उसे ऐसा कहते हैं। नये सिरेसे कहनेकी जरूरत नहीं है—यह कोई नई बात नहीं है। मगर हाँ, कहनेसे शायद किसी दिन आपसे मिलनेके लिए जा सकता है।

विजया—मुझसे मिलकर उन्हें क्या काम होगा?—लेकिन उनके सम्बन्धमें तो मैंने ठीक ऐसी बात आपसे नहीं कही।

नरेन्द्र—न कहनेपर भी, कहना चाहिए था।

विजया—कहना चाहिए था? क्यों?

नरेन्द्र—कर्ज चुकानेमें जिसका रहनेका मकान, जिसका सर्वस्व तक, बिक जाय, उसे सभी अभागा कहते हैं। हम लोग भी कहते हैं। सामने न कह सकनेपर भी पीठ-पीछे कहनेमें बाधा क्या है?

विजया—(हँसकर) आप तो उनके बड़े अच्छे मित्र हैं!

नरेन्द्र—(गर्दन हिलाकर) हाँ, अभिन्न भी कहा जा सकता है। यहाँ तक कि उसकी ओरसे मैं खुद ही आपसे सिफारिश करता अगर यह न जानता कि आप एक अच्छे मतलबसे ही उसके घरको ले रही हैं।

विजया—अच्छा क्या आप अपने मित्रसे एक बार रासबिहारी बाबूके पास जानेके लिए नहीं कह सकते?

नरेन्द्र—लेकिन उनके पास क्यों?

विजया—वही तो बाबूजीकी जायदादका प्रबन्ध और देखभाल करते हैं।

नरेन्द्र—सो मैं जानता हूँ। लेकिन उनके पास जानेसे कोई काम नहीं। सन्ध्या हो गई। अच्छा अब चलता हूँ। नमस्कार।

[ नरेन्द्र पुल पार होकर जंगलके भीतर अदृश्य हो गया। विजया उसी ओर ताकती रही। ]

कन्हाई—यह बाबू कौन हैं माजी?

विजया—(चौंककर मनमें कहा)—कौन हैं, सो तो नहीं जानती। पर जिनके यहाँ पूजा हो रही है, शायद जानते हैं।

(रासबिहारीका प्रवेश)

रास०—तुम्हींको खोज रहा था बेटी। मालूम हुआ कि तुम नदीकी तरफ जरा घूमने आई हो। अच्छी बात है—उसे हमने नोटिस दिया है, और फिर हमीं उसे खारिज करने लगें, तो यह काम तुम्हारी और प्रजाकी नजरमें कैसा जँचेगा, यह तो जरा सोचकर देखो।

विजया—एक चिट्ठी लिखकर उनके पास भेज दीजिए न। मुझे निश्चय ही जान पड़ता है कि वह सिर्फ अपमानके डरसे ही यहाँ आनेका साहस नहीं करते।

रास०—(व्यंगके स्वरमें) देखता हूँ, महाज्ञानी आदमी है। इसीसे अपमान सिर पर लादकर हम लोगोंको ही उपयाचक होकर उसे चिट्ठी लिखनी होगी कि मेहरबानी करके घर अभी पर न छोड़ें!

विजया—(आदर भावसे) इसमें कोई दोष नहीं है चाचा बाबू। अपराधीपर दया करनेमें अपमानका कोई कारण नहीं है।

रास०—(जरा हँसकर) बेटी, अपनी चीज तुम दान करोगी तो उसमें विघ्न मैं क्यों डालूँगा? मैंने तो केवल यही दिखाना चाहा था कि जिसको जो करना चाहा था, वह न स्वार्थके कारण था और न किसीपर क्रोधके कारण—केवल कर्तव्य समझकर ही करना चाहा था। एक दिन मेरी जायदाद और तुम्हारे पिताकी जायदाद सब मिलकर तुम्हीं दोनोंके हाथमें आवेगी। उस दिन बुद्धि देनेके लिए इस बुड्ढेको भूल तो न जाओगी बेटी।

( विलासविहारीका प्रवेश )

[ विलासविहारी विलायती पोशाकमें है। हाथमें छोटा-सा हैंडबैग है। अत्यन्त व्यस्त भाव है। ]

विलास०—तुम लोग यहाँ हो!—बापू, अभी तक घर जानेका अवकाश नहीं मिला। कलकत्तेसे लौटते ही सुना कि तुम लोग नदीके किनारे टहलने आये हो। मगर टहलना! इतना बड़ा काम-भार सिरपर लेकर कैसे आदमी आलस्यमें समय गँवा सकता है, मैं यही सोचता हूँ। बापू, मैं एक तरहसे सभी काम प्रायः समाप्त कर आया हूँ। जिन लोगोंको बुलाना होगा, जिनको उस दिनके कामका भार सौंपना होगा, क्या क्या करना होगा—सब।

रास०—सब! कहते क्या हो! इसी बीचमें यह सब कैसे कर डाला तुमने?

विलास०—हाँ सब। मुझे क्या नहाने खानेका होश था!—विजया, तुम निश्चय ही सोचती होगी कि मैं इतने दिन नाराज होकर नहीं आया। यद्यपि मैंने क्रोध नहीं किया लेकिन अगर करता भी तो वह कुछ अन्याय न होता।

रास०—कन्हाईसिंह, चलो तो भैया, जरा आगे कुछ दूर तक घूम आऊँ। बहुत दिनोंसे नदीकी तरफ आ ही नहीं सका हूँ।

कन्हाई०—चलिए हुजूर! (रासविहारी और कन्हाईसिंहका प्रस्थान।)

विलास०—तुम मजेसे चुप रह सकती हो; किन्तु मुझसे नहीं रहा जाता। मुझे अपनी जिम्मेदारीका ज्ञान है। एक विराट् अनुष्ठानका भार सिरपर लेकर मैं किसी तरह चुप नहीं रह सकता। हमारे मन्दिरकी प्रतिष्ठा इसी बड़े दिनकी छुट्टियोंमें होगी। सब तय हो गया है। यहाँ तक कि निमन्त्रण करना तक मैंने नहीं बाकी रखा। और—बस सवेरेसे कैसी दौड़ धूप मुझे करनी पड़ी है। खैर, उस तरफका काम तो एक तरहसे निश्चिन्त हो गया। कौन कौन आवेंगे, यह भी नोट कर लाया हूँ। पढ़कर देखो, बहुतोंको तुम पहचान लोगी।

[ बैग खोलकर उसके भीतरसे वह कागज निकालकर विजयाको देता है। विजया उसे लेती अवश्य है, किन्तु उसका मुख देखकर जान पड़ा कि वह बहुत खिन्न हो गई है। ]

विलास०—मामला क्या है? इस तरह चुपचाप क्यों हो?

विजया—मैं यह सोच रही हूँ कि आप भी उन लोगोंको निमन्त्रण दे आये, तो उनको अब क्या कहा जायगा ?

विलास०—इसके माने ?

विजया—मन्दिरकी स्थापनाके सम्बन्धमें मैं अभी तक कुछ स्थिर नहीं कर पाई हूँ।

[ तीव्र विस्मय और उससे भी अधिक क्रोधसे विलासके मुखका भाव भयानक हो उठा, किन्तु कंठके स्वरको यह यथाशक्ति संयत करके बोला—]

विलास०—इसके माने क्या है ? तुमने क्या सोचा है कि इन छुट्टियोंमें यह काम न किया जा सका तो फिर कभी किया जा सकेगा ? वे लोग तो तुम्हारे-वह क्या कहते हैं—यह नहीं है कि तुम्हें जब सुविधा होगी तभी वे आकर इकट्ठे होंगे ! मनस्थिर नहीं हुआ इसका मतलब क्या है, जरा सुनूँ ?

विजया—( धीमे स्वरमें ) यहाँ ब्रह्ममन्दिर स्थापित करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। उसकी स्थापना नहीं होगी।

विलास—( कुछ देर स्तम्भित रहकर ) मैं जानना चाहता हूँ कि तुम यथार्थ ब्राह्म महिला हो कि नहीं।

विजया—( विलासके मुखकी ओर चुपचाप ताकते रहकर ) घर जाइए, वहाँसे शान्त होकर लौटे बिना आपके साथ इस बारेमें बात नहीं हो सकेगी। इस समय इसे रहने दीजिए।

विलास —हम लोग तुम्हारा संसर्ग त्याग दे सकते हैं, यह जानती हो ?

विजया—इस बारेमें मैं रास बाबूसे बात करूँगी, आपके साथ नहीं।

विलास०—हम लोग तुम्हारा संसर्ग त्याग देंगे तो क्या होगा, जानती हो ?

विजया—नहीं। किन्तु आपको अगर जिम्मेदारीका खयाल इतना ज़बर्दस्त है, तब मेरी इच्छा न रहने पर भी जिन्हें निमन्त्रित करके अपमान करनेकी जिम्मेदारी आपने ली है उनका भार आप ही उठाइए। मुझसे उसमें हिस्सा बँटानेका अनुरोध न कीजिएगा।

विलास०—मैं कामकाजी आदमी हूँ। काम ही मुझे प्यारा है, खिलवाड़ मुझे पसंद नहीं—यह याद रखो विजया !

विजया—( शान्तस्वरमें ) अच्छा, मैं नहीं भूलूँगी।

विलास०—(माथा स्वीकार करके) हाँ—जिसमें तुम न भूलो, वही मैं देखूँगा।

[ विजया कुछ न कहकर जानेका उपक्रम करती है। ]

विलास०—अच्छा फिर इतना बड़ा मकान किस काममें आयेगा, सुनूँ तो सही? उसे तो खाली पड़ा रहने नहीं दिया जा सकता!

विजया—(सिर उठाकर दृढ़तासे) लेकिन यह तो अभी तक तय नहीं हुआ कि वह घर लेना ही होगा।

विलास०—(क्रोधके मारे जोरसे जमीनपर पैर पटककर) हो गया है, तो बार तय हो गया है। मैं समाजके मान्य व्यक्तियोंको बुलाकर उनका अपमान नहीं कर सकूँगा। वह घर हम लोगोंको चाहिए ही—वह मंदिरकी स्थापना करके ही मैं मानूँगा। यह तुमको अभी बताये देता हूँ।

(रासबिहारी और आते हैं।)

विलास०—सुना बाबूजी, विजया कहती है कि यह अभी नहीं होगा। यह अपमान—

रास०—नहीं होगा? क्या नहीं होगा? कौन कहता है कि नहीं होगा?

विलास०—(उँगलीसे दिखाकर) यह कहती है कि मन्दिरकी प्रतिष्ठा इस समय नहीं हो सकती।

रास०—विजया कहती है कि न होगी? कहते क्या हो? अच्छा स्थिर होओ भैया, स्थिर होओ। किसी भी अवस्थामें अस्थिर या उतावला न होना चाहिए। पहले सब सुन लूँ। अच्छा, निमन्त्रण दे दिया गया है? दे दिया गया है। अच्छी बात है, यह तो अब लौटाया नहीं जा सकता—असंभव है। इधर दिन भी अधिक नहीं हैं। करना है तो इसी बीचमें तैयारी पूरी करनी चाहिए। इसमें तो सन्देह नहीं है बेटी!

विजया—किन्तु वह अगर अपनी इच्छासे घर छोड़कर न चले गये, तो किसी तरह वह मंदिरकी स्थापना नहीं हो सकती काका बाबू!

रास०—स्वेच्छासे घर छोड़नेकी बात किसकी कह रही हो बेटी? जगदीशके लड़केकी? उसने तो घर छोड़ दिया है—तुमने सुना नहीं?

[ विजया विलासकी ओर पीठ घुमाकर खड़ी होती है। उसके होंठ काँपने लगते हैं। पर अपनेको संयत करके, सँभलकर कहती है— ]

विजया—मैं यह सोच रही हूँ कि आप लोग उन लोगोंको निमन्त्रण दे आये, तो उनको अब क्या कहा जायगा?

विलास०—इसके माने?

विजया—मन्दिरकी स्थापनाके सम्बन्धमें मैं अभी तक कुछ स्थिर नहीं कर पाई हूँ।

[ तीव्र विस्मय और उससे भी अधिक क्रोधसे विलासके मुखका भाव भयानक हो उठा, किन्तु कण्ठके स्वरको यह यथाशक्ति संयत करके बोला—]

विलास०—इसके माने क्या है? तुमने क्या सोचा है कि इन छुट्टियोंमें यह काम न किया जा सका तो फिर कभी किया जा सकेगा? वे लोग तो तुम्हारे—वह क्या कहते हैं—यह नहीं है कि तुम्हें जब सुविधा होगी तभी दौड़े आकर कृतार्थ होंगे! मनस्थिर नहीं हुआ इसका मतलब क्या है, जरा सुनूँ!

विजया—( धीमे स्वरमें ) यहाँ ब्रह्ममन्दिर स्थापित करनेकी कोई सार्थकता नहीं है। उसकी स्थापना नहीं होगी।

विलास—( कुछ देर स्तंभित रहकर ) मैं जानना चाहता हूँ कि तुम यथार्थ ब्राह्म महिला हो कि नहीं।

विजया—( विलासके मुखकी ओर चुपचाप ताकते रहकर ) घर जाइए, वहाँसे शान्त होकर लौटे बिना आपके साथ इस बारेमें बात नहीं हो सकेगी। इस समय इसे रहने दीजिए।

विलास०—हम लोग तुम्हारा संसर्ग त्याग दे सकते हैं, यह जानती हो?

विजया—इस बारेमें मैं काका बाबूसे बात करूँगी, आपके साथ नहीं।

विलास०—हम लोग तुम्हारा संसर्ग त्याग देंगे तो क्या होगा, जानती हो?

विजया—नहीं। किन्तु आपके ऊपर जिम्मेदारीका खयाल इतना जबर्दस्त है, तब मेरी इच्छा न रहने पर भी जिन्हें निमन्त्रित करके अपमान करनेकी जिम्मेदारी आपने ली है उनका भार आप ही उठाइए। मुझसे इसमें किसी तरहका अनुरोध न कीजिएगा।

विलास०—मैं कामकाजी आदमी हूँ। काम ही मुझे प्यारा है, खिलवाड़ मुझे पसन्द नहीं—यह याद रखना विजया।

विजया—( शान्त स्वरमें ) अच्छा, मैं नहीं भूलूँगी।

विलास०—(प्रायः चीत्कार करके) हाँ—जिसमें तुम न भूलो, वही मैं देखूँगा।

[ विजया कुछ न कहकर जानेका उपक्रम करती है। ]

विलास०—अच्छा फिर इतना बड़ा मकान किस काममें आवेगा, सुनूँ तो सही! उसे तो खाली पड़ा रहने नहीं दिया जा सकता!

विजया—(सिर उठाकर दृढ़तासे) लेकिन यह तो अभी तक तय नहीं हुआ कि यह घर लेना ही होगा।

विलास०—(क्रोधके मारे जोरसे जमीनपर पैर पटककर) हो गया है, सौ बार तय हो गया है। मैं समाजके मान्य व्यक्तियोंको बुलाकर उनका अपमान नहीं कर सकूँगा। यह घर हम लोगोंको चाहिए ही—यह मन्दिरकी स्थापना करके ही मैं मानूँगा। यह तुमको अभी बताये देता हूँ।

(रासबिहारी और आते हैं।)

विलास०—सुना बाबूजी, विजया कहती है कि यह अभी नहीं होगा। यह अपमान—

रास०—नहीं होगा? क्या नहीं होगा! कौन कहता है कि नहीं होगा!

विलास०—(उँगलीसे दिखाकर) यह कहती है कि मन्दिरकी प्रतिष्ठा इस समय नहीं हो सकती।

रास०—विजया कहती है कि न होगी! कहते क्या हो! अच्छा स्थिर होओ भैया, स्थिर होओ। किसी भी अवस्थामें अस्थिर या उतावला न होना चाहिए। पहले सब सुन लूँ। अच्छा, निमन्त्रण दे दिया गया है? दे दिया गया है। अच्छी बात है, वह तो अब लौटाया नहीं जा सकता—असंभव है। इधर दिन भी अधिक नहीं हैं। करना है तो इसी बीचमें तैयारी पूरी करनी चाहिए। इसमें तो सन्देह नहीं है बेटी!

विजया—किन्तु वह अगर अपनी इच्छासे घर छोड़कर न चले गये, तो किसी तरह यह मंदिरकी स्थापना नहीं हो सकती काका बाबू!

रास०—स्वेच्छासे घर छोड़नेकी बात किसकी कह रही हो बेटी! बनमालीके लड़केकी! उसने तो घर छोड़ दिया है—तुमने सुना नहीं!

[ विजया विलासकी ओर पीठ घुमाकर खड़ी होती है। उसके होठ काँपने लगते हैं। वह अपनेको संयत करके, सँभालकर कहती है— ]

विजया—ना, मैंने नहीं सुना। किन्तु उनके सब सामानका क्या हुआ? वह सब ले गये?

विलास—(हँसनेकी मुद्रामें) सुना है, सामानके नामपर रहनेकी दालानमें उसकी एक टूटी चारपाई थी। चान पड़ता है, उसीके ऊपर वह सोया करता था। मैं उस चारपाईको निकलवाकर पेड़के नीचे डाल देनेकी आज्ञा देकर कलकत्ते गया था। आज स्टेशनपर उतरते ही दरवानकी जबानी सुना कि यही सब लेनेके लिए वह आज सवेरे फिर आया है। खैर, उसका जो कुछ है, उसे वह ले जाय, मुझे कोई आपत्ति नहीं है।

रास—यही तुममें दोष है विलास। मनुष्य चाहे जैसा अपराधी हो, भगवान् उसे चाहे कितना दण्ड दें, हमें उसके दुःखमें दुःखित होना, समवेदना प्रकट करना उचित है। मैं यह नहीं कहता कि तुम हृदयमें उसके लिए व्यथा अनुभव नहीं करते किन्तु मेरा कहना यही है कि बाहर भी उसे प्रकट करना तुम्हारा कर्तव्य है। तुमने मुझसे उससे एक बार मिलनेके लिए क्यों नहीं कहा? देखता—अगर कुछ—

विलास—उससे भेंट करके निमन्त्रण देनेके सिवा क्या मुझे और कोई काम नहीं था बाबूजी! आप भी न जाने कैसी बातें करते हैं। इसके सिवा मेरे पहुँचनेके पहले ही तो डाक्टर साहब अपना सन्दूक पिटारा, मशीन पुर्जे वगैरह सब समेटकर खिसक गये थे। विलायतके डाक्टर हैं—और क्या! एक आफ़तकी पुड़िया (Humbug) कहीं का!

रास—ना विलास, तुम्हारी इस तरहकी बातचीतको मैं क्षमा नहीं कर सकता। अपने इस व्यवहारके लिए तुमको लज्जित होना चाहिए—पश्चात्ताप करना चाहिए।

विलास—किसलिए—जरा सुनूँ तो? पराये दुःखमें दुःखित होनेकी, पराया क्लेश निवारण करनेकी शिक्षा मैंने पाई है। किन्तु जो वाकिफ घरपर चढ़कर अपमान कर जाय उसे मैं माफ नहीं कर सकता। इतनी भण्डता या बनावट मुझमें नहीं है—मैं खरा आदमी हूँ।

रास—घरपर चढ़कर कौन तुम्हारा अपमान कर गया? किसकी बात तुम कर रहे हो?

विलास—जमींदार बाबूके सुपुत्र नरेन्द्र बाबूकी ही बात कर रहा हूँ बाबूजी।

वह एक दिन इन बिमलाके घरमें बैठकर मेरा अपमान कर गये थे। तब मैं उन्हें पहचानता नहीं था, इसीसे—( बिमलाको दिखाकर ) यह आदमी इनका भी अपमान करनेसे बाज नहीं आया। तुम लोग यह बात जानते हो! ( बिमलासे ) पूर्ण बाबूका भानजा कहकर जिसने अपना परिचय दिया था और उस दिन तुम्हारा तक अपमान कर गया था, जानती हो, वह कौन है! उस समय तो तुमने बहुत प्रश्रय दिया था। वही नरेन्द्र है। उस समय अगर वह अपना यथार्थ परिचय दे देता—तभी मैं कहता कि हाँ, वह मर्द है। उस बदमाश!

*बिमला—वही नरेन्द्र बाबू हैं! दरवान भेजकर उन्हींको आपने घरसे निकाल दिया है! मेरे ही नामसे! मेरे ही कर्मको भुलानेके लिए!*

[ क्रोध और क्षोभसे वैसे वह दौड़कर चली गई। ]

राम०—( विमूढ़ भावसे ) यह और क्या हुआ!

विलास०—सो मैं क्या जानूँ।

राम०—अगर जानते नहीं थे इतना दंभ करके यह कहनेकी ही क्या जरूरत थी! तुमसे ही सुन रहे हो कि वह जगदीशके बेटेके ऊपर जोर जबर्दस्ती नहीं चाहती, तो भी—

विलास—इतनी चालबाजी मुझे नहीं आती। मैं सीधी राहसे चलना पसंद करता हूँ।

राम०—वही पसंद करो। सीधी राह वही एक दिन तुमको अच्छी तरह दिखा देगी।—सीधी राह! सीधी राह!

( कहते कहते तेजीके साथ प्रस्थान। )

---

# द्वितीय अंक

## प्रथम दृश्य

### स्थान—बिजयाके बैठनेका कमरा

[ बिजया बाहर खिड़कीकी ओर एकटक ताक रही है। फिर उठकर खिड़कीके पास जाकर उसे हाथके इशारेसे बुलाती है। तब एक बालक प्रवेश करता है। बालक नंगे बदन है। धोतीके फेंटेमें मेवा है, जिसे खाना अभी खतम नहीं हुआ। ]

परेश—मुझे बुला रही थी माजी?

बिजया—क्या कर रहा था रे?

परेश—खाना खा रहा था।

बिजया—यह धोती तुझे किसने ले दी है परेश? नई देख पड़ रही है।

परेश—हाँ, नई है। माने ले दी है।

बिजया—यह धोती खरीद दी है। छी छी—कैसी भद्दी किनारी है रे! (अपनी साड़ीकी सुन्दर चौड़ी किनारी दिखाकर) ऐसी किनारी तुझे चाहिए—यह नहीं अच्छी लगती।

परेश—(गर्दन हिलाकर सहमति प्रकट करता हुआ) माँ कुछ भी खरीदना नहीं जानती। तुम्हें यह धोती किसने खरीद दी है?

बिजया—मैंने आप खरीदी है।

परेश—आप खरीदी है? दाम कितने पड़े?

बिजया—तुझे इससे क्या है रे? लेकिन देख, मैं ऐसी ही एक धोती तुझे ले दूँगी अगर तू—

परेश—क्या ले दोगी?

विमला—ले पूँजी, अगर तू एक बात मेरी सुने। लेकिन तेरी मा या और कोई न जानने पावे।

परेश—मा कैसे जानेगी ! तुम कहो ना—मैं अभी सुनूँगा !

विमला—तू दिघड़ा जानता है ?

परेश—नहीं तो नहीं। कोठीकी खिड़कियों खोलने बहुधा दिघड़ा जाया करता हूँ।

विमला—वहाँ सबसे बड़ा मकान किसका है, जानता है ?

परेश—हाँ, बाबूनोंका है। वही जो उस साल ताड़ी पीकर छतसे औंध पड़े थे, उनका। वहीं वहाँ गोविन्दकी तेल-मसालेकी दूकान है और उसीके पास उनका पक्का मकान है। गोविन्द क्या कहता है, जानती हो माजी कहता है—चीजें महँगी हो गई है, अब आधे पैस (धेले) के ढाई गण्डा बताशा नहीं मिलेंगे, अब सिर्फ दो गण्डा मिलेंगे। लेकिन तुम अगर रुपये एक पैसेके मगाओगे तो मैं पाँच गण्डा ला सकता हूँ।

विमला—तू दो पैसेके बताशे मोल ला सकता है !

परेश—हा, इस हाथमें पहले एक पैसेके पाच गण्डा गिनकर लूँगा—फिर कहूँगा, दुकानदार इस हाथमें और पाँच गण्डा गिन दे। दे चुकने पर कहूँगा—माजीने दो बताशे घेलनमें देनेको कहा है—क्यों न ?—तब उसे दोनों पैसे दूँगा—ठीक है न ?

विमला—(हँसकर) हाँ, तब दोनों पैसे उसके हाथमें देना और तब दुकानदारसे पूछना कि उस बड़े मकानमें जो नरेन्द्र बाबू रहते थे—वह कहाँ गये ? क्यों रे, यह तू कह सकेगा कि नहीं ?

परेश—(सिर हिलाकर)—अच्छा, दो पैसे रक्खो न तुम—मैं दौड़कर जाऊँ ले आऊँ।

विमला—(उसके हाथमें पैसे देकर) बताशे हाथमें पाकर पूछना भूल तो न जायगा।

परेश—ना—

[ कहकर ही दौड़ता हुआ चल दिया। विमला लौटकर एक कुर्सीपर जैसे ही बैठती है, वैसे ही परेशकी मा प्रवेश करती है ]

परेशकी मा—जान पड़ता है, परेशको कहीं तुमने भेजा है सिद्धिया रानी ?

वह एकदम चकदूर मागा गया है। मैंने पुकारा तो जवाब ही नहीं दिया।

विजया—( हँसकर ) ओ, परेश दौड़ा गया है ? तो निश्चय ही दिघड़ा गया है बगीचे में। अचानक मुझसे दो पैसे पा गया है कि नहीं !

परे मा—लेकिन बगीचे तो यहीं पास ही मिलते हैं—वहाँ क्यों गया ?

विजया—क्या जाने, वहाँ कोई गोविन्द हलवाई है; वह शायद कुछ ज्यादा देता है।

परे० मा—वह जो तुमने किताबें उठाकर ठीकसे रखनेके लिए कहा था—उठायीमी नहीं ?

विजया—इस समय रहने दो परेशकी मा।

परे मा—एक बात तुमसे कहना चाहती हूँ बिटिया रानी, मगर डरके मारे कह नहीं सकती।

विजया—क्यों, तुमको काहेका डर है ? क्या बात है ?

परे मा—कालीपद कहता था कि वह तो अब टिक नहीं सकता। छोटे बाबू उसे फूटी आँखों नहीं देख सकते। जब देखो तब डाँटते—धमकाते हैं। वह जो बड़े मालिकका खानसामा था; उसे कलकत्तेमें रहनेका अभ्यास था। सुनती हूँ, कल छोटे बाबूने उसे हुक्म दिया है कि यहाँ काम कम है। उसे उड़िया मालीके साथ बागमें मेहनत करनी होगी। नहीं तो जवाब दे दिया जायगा। अब वह बूढ़ा हुआ; भला बागमें जाकर कुदाल कैसे चला पायेगा ?

विजया—( दृढ़ कण्ठसे ) ना उसे कुदाल नहीं चलानी पड़ेगी। छोटे बाबूसे मैं कह दूँगी।

परे मा—हमारे मधु घोष गुमाश्ता कहते थे कि—

विजया—इस वक्त रहने दो परेशकी मा। मुझे एक जरूरी चिट्ठी लिखना है, फिर सुनूँगी। अब तुम जाओ।

परे मा—अच्छा जाती हूँ बिटिया रानी।

[ परेशकी माके चले जानेपर विजयाने खिड़कीके पास जाकर झाँककर देखा; फिर तुरन्त ही लौट आकर एक चिट्ठीका कागज पैडसे निकालकर लिखने बैठी। कालीपदने दरवाजेके पास मुँह बढ़ाकर पुकारा—]

कालीपद—बिटिया रानी !

[बिम]ला—परेशकी मासे तो मैंने तुमसे कहनेको कह दिया है कालीपद [इस] कममें जाकर काम न करना पड़ेगा।

[पर]शी —लेकिन छोटे बाबू—

[बि]मला—उनसे मैं कह दूँगी, तुम्हें कोई डर नहीं है। अच्छा, अब जाओ।

[क]ाली —वे जो कपड़े धूपमें डाले गये हैं, उन्हें—

[बि]मला—उन्हें अभी रहने दो कालीपद। यह जरूरी चिट्ठी समाप्त किये [बि]ना मैं न उठ सकूँगी।

[ कालीपदके जानेपर बिमला उठकर और एक बार खिड़की खोल कर [कु]र्सी कापर आ बैठी। चिट्ठीका पैड अलग हटाकर अखबार खींच लिया। [द]ेख पड़ता है, बहुत ही बेचैन हो रही है किसी काममें मन [न]हीं लगा पाती।]

यदु—( नेपथ्यसे ) माजी।

बिमला—कौन है?

यदु—( दरवाजेके पास आकर ) मैं यदु हूँ। क्या आ सकता हूँ मालकिन?

बिमला—नहीं यदु बाबू, इस समय मुझे अवकाश नहीं है। आप और [कि]सी समय आइएगा।

यदु—अच्छा माजी।

[ बिमला अखबार पढ़ रही थी। दूसरी ओरसे दबे पैरों बड़ी सावधानीसे, [पर]शने प्रवेश किया। बिमलाने उठकर खड़ी होकर अत्यन्त व्यग्र स्वरमें [प्रश्]न किया—]

बिमला—दूकानदारने क्या कहा परेश?

परेश—( धोतीके पल्लेमें छिपाये हुए कागजोंकी ओर इशारा करके ) बतासे दो! एक पैसेके छः गण्डाके हिसाबसे दिये हैं।

बिमला—अरे नहीं—उसने नरेन्द्र बाबूके बारेमें क्या क्या कहा, सो कह!

परेश—( सिर हिलाकर ) नहीं जानता। दूकानदारने पैसमें छः गण्डा देनेकी [ब]ात किसीसे कहनेको मना कर दिया है। कहता क्या है, जानती हो माजी—

बिमला—तू नरेन्द्र बाबूकी बात क्या जान आया है, वही कह न!

परेश—वह यहाँ नहीं हैं—कहीं चले गये हैं। गोविन्द कहता क्या है, जानती हो माजी? कहता है, बारह गण्डेके—

विजया—( रूखे स्वरमें ) ले जा अपने बारह गण्डा बताशे मेरे सामनेसे।

( विजया खिड़कीके पास जाकर खड़ी हो जाती है। )

परेश—( बताशोंके दोनों दोने हाथमें लेकर ) इससे ज्यादा वह देता नहीं माजी।

विजया—( जरा देर बाद मुँह घुमाकर ) परेश, ये तू ले जाकर खा ले।

( यह कहकर फिर खिड़कीके बाहर ताकने लगती है। )

परेश—( डरकर ) सब खा लूँ?

विजया—( मुँह घुमाये बिना ) हाँ, जा सब खा ले। मुझको जरूरत नहीं है।

परेश—इससे ज्यादा उसने दिये ही नहीं माजी—मैंने बहुत कहा।

विजया—जाने दे। मैं खफा नहीं हूँ परेश—बताशे तू ले जा—जाकर खा।

परेश—सब अकेले खा लूँ? ( जरा चुप रहकर ) उन बाबू महाचारजीसे जाकर पूछ आऊँ माजी?

विजया—बाबू महाचार्य कौन रे? क्या पूछ आयेगा?

परेश—पूछ आऊँगा कि नरेन बाबू कहाँ गये?

[ मुँह घुमाते ही विजयाने देखा, नरेन्द्र कमरेके भीतर प्रवेश कर रहा है। उसके हाथमें एक चमड़ेका बक्स है। उसे नीचे रखकर हाथ उठाकर नरेन्द्र नमस्कार करता है। ]

विजया—( लज्जित होकर ) जा जा, अब पूछनेकी जरूरत नहीं है। तू जा।

परेश—( क्षुण्ण स्वरमें ) बाबू महाचारजी उनके पड़ोसके ही घरमें रहते हैं कि नहीं। गोविन्द कहता है कि नरेनबाबूकी खबर वही जानते हैं।

विजया—( रूखी हँसी हँसकर ) आइए, बैठिए। ( परेशसे ) तू अब जा न परेश। कौन ऐसी बड़ी बात है—न हो उसे फिर कभी जाकर जान आना। अभी जा—　　( परेशकी समझमें कुछ न आया। वह चला गया। )

नरेन्द्र—आप नरेन्द्र बाबूकी खबर जानना चाहती हैं? वह यहाँ है, यही!

विजया—( कुछ इधर-उधर करके )—हाँ, सो किसी दिन जान लूँगी।

नरेन्द्र—क्यों! कोई दरकार है!

विजया—दरकारके अलावा क्या कोई किसीके बारेमें जानना नहीं चाहता!

नरेन्द्र—कोई क्या करता है या क्या नहीं करता, इसे छोड़ दीजिए। लेकिन आपके साथ तो उसका सब सम्बन्ध समाप्त हो गया है। अब फिर क्यों उसका पता लगा रही हैं! क्या आपका सब कर्ज़ा नहीं चुका! ( विजया चुप रहती है ) अगर कुछ और देना उसके जिम्मे निकलता हो, तो भी यक़ीनन मैं जानता हूँ, उसके पास ऐसा कुछ नहीं है, जिससे वह अदा हो सके। अब उसकी खोज करना वृथा है।

विजया—किसने आपसे कहा कि मैं कर्ज़के लिए ही उनका पता लगा रही हूँ!

नरेन्द्र—इसके सिवा और क्या कारण हो सकता है, यह तो मेरी समझमें नहीं आता। वह भी आपको नहीं पहचानते और आप भी उनको नहीं पहचानतीं।

विजया—वह भी मुझे पहचानते हैं और मैं भी उन्हें पहचानती हूँ।

नरेन्द्र—वह आपको पहचानते हैं, यह ठीक है, लेकिन आप उन्हें नहीं पहचानतीं।

विजया—कौन कहता है कि मैं उनको नहीं पहचानती!

नरेन्द्र—मैं कहता हूँ। मान लीजिए, मैं ही अगर आपसे कहूँ कि मेरा नाम नरेन्द्र है तो उसे ही आप मान लेंगी! 'ना' नहीं कह सकेंगी!

विजया—ना तो मैं सचमुच ही नहीं कह सकूँगी और आपसे भी कहूँगी कि यह सत्य बात आपको भी बहुत पहले ही मुझसे कह देनी चाहिए थी। ( नरेन्द्रका चेहरा उतर गया और वह चुप रहा ) अपना औरोंका और परिचय देकर अपनी आलोचना सुनना और आड़में खड़े होकर सुनना क्या आपको एक ही बात नहीं जान पड़ती नरेन्द्र बाबू! मुझे तो जान पड़ती है। लेकिन इतना ही मुझमें और आपमें अन्तर है कि हम ब्राह्म समाजी हैं और आप लोग हिन्दू।

नरेन्द्र—( तनिक चुप रहकर ) आपके साथ अनेक प्रकारकी आलोचनाके बीच मेरी अपनी आलोचना भी अवश्य थी, किन्तु उसमें मेरा कोई बुरा अभिप्राय बिल्कुल न था। आखिरी दिन परिचय देनेका इरादा भी मैंने किया

था, लेकिन न जाने क्यों, पैसा दो नहीं पाया। मगर इससे तो आपकी कोई हानि नहीं हुई!

विजया—हानि तो आदमीकी कितनी ही तरहकी हो सकती है नरेन बाबू। और अगर हुई हो तो वह हो ही गई। अब आप उसे पूरा करनेका कोई उपाय नहीं कर पायेंगे। उसे जाने दीजिए, किन्तु यदि इस समय सचमुच ही आपके निजके बारेमें कोई बात मैं जानना चाहूँ तो क्या—

नरेन्द्र—नाराज होऊँगा? ना—ना—ना।

[ प्रशान्त निर्मल हँसीसे उसका मुख उज्ज्वल हो उठा। ]

विजया—अब आप हैं कहाँ?

नरेन्द्र—एक दूसरे गाँवमें मेरी दूरके नातेकी एक बुआ अब भी मौजूद हैं। उन्हींके घर जाकर ठहरा हूँ।

विजया—किन्तु आपके सम्बन्धमें जो सामाजिक गड़बड़ है उसे क्या उस गाँवके लोग नहीं जानते?

नरेन्द्र—जानते क्यों नहीं।

विजया—फिर?

नरेन्द्र—(जरा सोचकर) उनकी जिस कोठरीमें हूँ, उसे ठीक घरके भीतर नहीं कहा जा सकता। और मेरी दशाके बारेमें सुनकर उनके लड़कोंने भी शायद कुछ दिन मेरे ठहरनेमें कोई आपत्ति नहीं की। मगर हाँ, यह ठीक है कि अधिक दिन उनके घरमें ठहरकर उन्हें संकटमें नहीं डाला जा सकता। (जरा चुप रह कर) अच्छा, सच बताइए, क्यों यह सब पता लगा रही थीं आप? बाबूजीका क्या कुछ और देना बाकी निकला है? (विजया चेष्टा करके भी कुछ कह नहीं सकती) पिताका ऋण कौन लड़का नहीं चुकाना चाहता? किन्तु सच कहता हूँ आपसे कि अपने नामसे या किसी औरके नामसे मेरा कुछ भी पैसा नहीं है, जिसे बेचकर मैं आपको रुपए दे सकूँ। सिर्फ यह माइक्रोस्कोप (Microscope) या अणुवीक्षण यंत्र है। इसे कलकत्ते लिये जा रहा हूँ, शायद इसे कहीं बेचकर और किसी जगह जानेका खर्च जुटा सकूँ। बुआकी भी हालत बहुत खराब है। यद्यपि कि खाना-पीनाका—(विजया मुँह घुमाकर दूसरी ओर देखती रहती है) हाँ दया करके अगर कुछ समय दीजिए तो बाबूजीका कर्ज चाहे जितना हो, मैं उसे अपने नाम लिखाकर यहाँसे जा सकता हूँ। भविष्यमें

उसे बुलानेकी भरसक चेष्टा करूँगा। आप रासबिहारी बाबूसे मना कर देंगी तो वह इस बारेमें मुझपर और दबाव नहीं डालेंगे।

विजया—इस समय लगभग तीन बजनेको है। आपका भोजन हो गया?

नरेन्द्र—हाँ, एक तरहसे हो ही गया है। कलकत्ता जानेके लिए ही चला हूँ न। राहमें सोचा, एक बार आपसे मिलता जाऊँ। इसीसे एकाएक आ पड़ा।

विजया—लेकिन आपका मुँह देखकर तो जान पड़ता है कि आपने अभी भोजन नहीं किया।

नरेन्द्र—( हँसकर ) गरीब-दुखियोंका चेहरा ही ऐसा होता है कि उसमें भोजनकी तृप्ति किसी तरहसे नहीं दिखना चाहती। आप लोगोंके साथ मेरा अन्तर इसी जगहपर है।

विजया—सो मैं जानती हूँ। अच्छा आपके इस माइक्रोस्कोपका मूल्य कितना है?

नरेन्द्र—खरीदनेमें तो मेरे पाँच सौसे अधिक रुपए लगे थे लेकिन अब ढाई सौ—दो सौ—भी मिलें तो मैं दे दूँगा। बिल्कुल नया है।

विजया—इतने कममें दे देंगे? आपको क्या अब इसकी जरूरत नहीं रही? जिस कामके लिए लिया था वह हो गया?

नरेन्द्र—काम! काम तो कुछ भी नहीं हुआ।

विजया—मुझे अपने लिए यह मशीन खरीदनेकी बहुत दिनोंसे इच्छा है, लेकिन यह शौक पूरा नहीं कर पाई। और खरीदकर ही क्या होगा? कलकत्ता छोड़कर चली आई हूँ, यहाँ इसे सिखानेवाला कहाँ पाऊँगी?

नरेन्द्र—मैं सब सिखाकर जाऊँगा। देखियेगा?

[ विजयाकी सम्मतिकी राह न देखकर माइक्रोस्कोप निकालकर एक छोटी तिपाईके ऊपर रखकर फोकस ठीक करके बोला—]

नरेन्द्र—आप इस चेयरपर बैठिए, मैं अभी सब दिखाकर समझाये देता हूँ। जिन लोगोंने इस अणुवीक्षण यन्त्र ( खुर्दबीन ) का साक्षात् परिचय नहीं प्राप्त किया, वे सोच भी नहीं सकते कि इस जरा-सी चीजके भीतर कितना बड़ा विस्मय छिपा हुआ है। यह स्लाइड ( Slide ) बहुत ही स्पष्ट है। जीव-जगत्‌का कितना बड़ा विस्मय इतनेसेमें मौजूद है। यह देखिए ( विजया मशीनके चोंगे पर आँख लगाकर देखने लगती है )—क्यों देख पा रही हैं न?

विजया—हाँ, देख पा रही हूँ—धुँधला धुआँ-सा सब एकाकार देख पड़ रहा है।

नरेन्द्र—धुआँ!—ठहरिए—ठहरिए—जान पड़ता है—(कल-कब्जे कुछ घुमा फिराकर, आप देखनेके बाद सिर उठाकर) अब देखिए। यह जो छोटा-सा एक—क्यों, अब तो धुँधला नहीं है?

विजया—नहीं। अबकी घुमानेसे पहलेसे धुआँ खूब गाढ़ा हो गया है।

नरेन्द्र—गाढ़ा हो गया है? यह कैसे हो सकता है?

विजया—(सिर उठाकर) यह मैं कैसे जान सकती हूँ? धुआँ देख पड़े तो क्या यह कहूँ कि आग देख रही हूँ?

नरेन्द्र—मैं क्या यही कह रहा हूँ? यह स्क्रू घुमा-फिराकर अपनी नजरके माफिक कर लीजिए न? इसमें कठिन क्या है?

[विजया मशीनमें आँख लगाकर हाथसे पेंच घुमाने लगती है।]

नरेन्द्र—(व्यस्त होकर) अरे अरे, यह क्या कर रही हैं—कितना घुमा रही हैं—यह क्या बाजा है? ठहरिए, मैं ठीक कर दूँ। (ठीक करके) अब देखिए।

[विजया फिर देखनेकी चेष्टा करती है।]

नरेन्द्र—क्यों, अब देख पड़ा?

विजया—ना।

नरेन्द्र—तो अब देखनेकी जरूरत नहीं। मैंने अपने जीवनमें ऐसी मोटी बुद्धि किसीकी नहीं देखी।

विजया—मेरी बुद्धि मोटी है या आप दिखाना नहीं जानते?

नरेन्द्र—(अनुतापके स्वरमें) बताइए, और किस तरह दिखाऊँ? आपकी बुद्धि कुछ सचमुच मोटी नहीं है, किन्तु मुझे निश्चय जान पड़ता है कि आप मन नहीं लगा रही हैं। मैं थक रहा हूँ और आप मशीनमें आँख लगाये, सिर झुकाये हँस रही हैं।

विजया—किसने कहा, मैं हँस रही हूँ?

नरेन्द्र—मैं कहता हूँ।

विजया—आपकी भूल है।

नरेन्द्र—मेरी भूल है ! अच्छी बात है, पर यह मशीन तो भूल नहीं है, फिर क्यों नहीं आपको देख पड़ता !

विमला—आपकी मशीन खराब है ।

नरेन्द्र—(चिढ़कर) खराब है ! आप जानती हैं, ऐसी पावर-फुल (powerful—शक्तिशाली) माइक्रोस्कोप मशीन यहाँ अधिक लोगोंके पास नहीं है—इतनी बड़ी और इतना स्पष्ट दिखानेवाली ।

[इतना कहकर एक बार खुद अपनी आँखसे देखकर जाँचनेकी अति व्यग्रतामें झुकते ही दोनोंके सिर टकरा जाते हैं ।]

विमला—ओ ! (हाथसे सिर सहलाते-सहलाते)—जानते हैं, सिर टकरा देनेसे क्या होता है ? सींग निकल आते हैं ।

नरेन्द्र—अगर सींग निकलते हैं तो आपके भी सिरसे निकलने चाहिए ।

विमला—और नहीं तो क्या ? इस पुराने टूटे माइक्रोस्कोपको मैंने अच्छा नहीं कहा, इसलिए मेरा माथा सींग निकलने लायक है । वाह साहब, वाह !

नरेन्द्र—(रूखी हँसी हँसकर)—आपसे सच कहता हूँ, यह मशीन टूटी नहीं है । मेरे पास कुछ न होनेके कारण ही आपको सन्देह हो रहा है कि मैं आपको ठगकर रुपए लेनेकी चेष्टा कर रहा हूँ । लेकिन आप बादमें देखिएगा ।

विमला—बादको देखकर फिर क्या कर लूँगी ? तब मैं आपको कहाँ पाऊँगी ?

नरेन्द्र—(धीमे स्वरमें) फिर आपने क्यों कहा कि लेंगी ? क्यों इतनी देर बेकार परेशान किया ? अब मैं कलकत्ते नहीं जा सका ।

विमला—आपने ही क्यों नहीं कहा कि यह टूटा है ?

नरेन्द्र—(बहुत ही खीझकर)—सैकड़ों बार कह चुका कि यह टूटा नहीं है, तो भी आप इसे टूटा कहे जाती हैं ! (क्रोधको संयत करके, उठकर खड़े होकर) अच्छा यही सही । मैं और बहस करना नहीं चाहता—यह टूटा ही है; लेकिन तभी तो आपकी तरह अन्धा नहीं है । अच्छा, अब चलता हूँ ।

(मशीनको बक्समें रखने लगता है)

विमला—(गम्भीर भावसे)—अभी कैसे जाइएगा ? आपको भोजन करके जाना होगा ।

नरेन्द्र—ना उसकी जरूरत नहीं है ।

विमला—किसने कहा कि नहीं है ?

नरेन्द्र—किसने कहा ? आप मन-ही-मन हँस रही हैं ? क्या मेरी हँसी उड़ा रही हैं ?

विजया—लेकिन आपको निश्चय ही लाकर खाना होगा। ज़रा बैठिए, मैं अभी आती हूँ।

[ विजया उठ जाती है। नरेन्द्र माइक्रोस्कोपको बक्समें बन्द करके तिपाईके नीचे रखता है। विजया आप भोजन-सामग्रीकी थाली लिये लौटती है। उसके पीछे कालीपद चायका सामान लिये है। ]

विजया—इतनी ही देरमें आपने उसे बन्द भी कर दिया ? आपका श्रम तो कुछ कम नहीं है।

नरेन्द्र—( उदास कण्ठसे )—आप नहीं लेंगी, इसमें क्षोभ काहेका ? खाली कुछ देर बक बक करके मरा, इतना ही हुआ। और कुछ नहीं।

विजया—( थाली टेबुलपर रखकर )—हाँ, यह हो सकता है। लेकिन आपने जो कुछ कहा था वाकिफ़ अपने लिए—एक टूटी मशीन मेरे मढ़ देनेके मतलबसे।—अच्छा अब सामने बैठिए, मैं चाय बना दूँ। ( नरेन्द्र सीधा बैठा रहता है ) अच्छा साहब, न हो मैं ही इसे ले लूँगी, आपको अफ़सोसकर ले जाना न पड़ेगा। आप अब खाना शुरू कीजिए।

नरेन्द्र—आपसे दया करनेका तो मैंने अनुरोध नहीं किया !

विजया—लेकिन उस दिन किया था, जिस दिन मामाके लिए सिफारिश करने आये थे।

नरेन्द्र—वह दूसरेके लिए, अपने लिए नहीं। यह अभ्यास मुझे नहीं है।

विजया—खैर यह बात जाने दो, लेकिन अब आप यह माइक्रोस्कोप लौटा नहीं ले जा सकेंगे। यह यहीं रहेगा। अब खाने बैठिए।

नरेन्द्र—इसके माने ?

विजया—माने कुछ तो हैं ही।

नरेन्द्र—( कुछ सोचकर ) यही मैं आपके मुँहसे सुनना चाहता हूँ। आप क्या इसे अपना रखना चाहती हैं ? यह भी क्या बाबूजीने आपके पास बंधक रखा था ? आप तो देखता हूँ सब कुछ ही अपना समझती हैं—यह समझती हैं कि बाबूजी मुझे भी आपके पास रेहन रख गये हैं।

[ विजयाका मुँह लाल हो जाता है। वह गर्दन घुमा लेती है। ]

विजया—कालीचरन, तू खड़े खड़े क्या कर रहा है? जा, पान ले आ। ( कालीचरन खानेका सामान टेबिलपर रखकर चला जाता है ) लीजिए, झगड़ा न कीजिए—अब खाना शुरू कीजिए।

( नरेन्द्र चुपचाप गंभीर मुखसे खाने लगता है। )

नरेन्द्र—सुनिए।

विजया—सुनूँगी फिर। पहले पेटभर खा लीजिए।

नरेन्द्र—बहुत तो खा चुका।

विजया—अभी तो बहुत-सा पड़ा हुआ है।

नरेन्द्र—इसके लिए मैं क्या करूँ? मुझसे और न खाया जायगा।

विजया—सो मैं जानती हूँ आपमें कुछ भी कर सकनेकी शक्ति नहीं है।—अच्छा, माइक्रोस्कोप देखना सीखकर मुझे क्या लाभ होगा?

नरेन्द्र—( विस्मयके साथ ) देखना सीखकर क्या लाभ होगा?

विजया—हाँ यही तो। इस सीखनेका लाभ अगर आप मुझे समझा दे सकें तो मैं खुशी खुशी इसे खरीद लूँगी, फिर वह चाहे कैसा ही टूटा और रद्दी क्यों न हो।

नरेन्द्र—आप न खरीदिए।

विजया—अच्छा तो समझा दीजिए न।

नरेन्द्र—देखिए, मैंने आपको जीवाणुओंकी गठन दिखानी चाही थी। खाली आँखोंसे वे नहीं देख पड़ते—जैसे उनका अस्तित्व ही नहीं है। उन्हें केवल इसी यन्त्रके द्वारा देखा जा सकता है। सृष्टि और प्रलयकी कितनी बड़ी शक्ति लेकर ये जीवाणु पृथिवी भरमें व्याप्त हैं उनका यह जीवनका इतिहास—लेकिन आप तो कुछ सुन ही नहीं रही हैं।

विजया—सुनती नहीं हूँ तो क्या!

नरेन्द्र—क्या सुना, बताइए तो!

विजया—वाह, एक दिनमें ही कहीं सुनकर सीखा जाता है? आपने ही क्या एक दिनमें सीख लिया था?

नरेन्द्र—( अट्टहास करके ) लेकिन आप तो एक सौ बरसमें भी न सीख पायेंगी। इसके सिवा यह सब आपको सिखायेगा ही कौन?

विजया—( होठ दबाकर हँसकर ) क्यों, आप सिखाएँगे; नहीं तो यह दूसी मशीन मेरे सिवा और कौन लेगा ?

नरेन्द्र—आपके लेनेकी जरूरत नहीं है, और मैं सिखा भी नहीं पाऊँगा।

विजया—सिखाना ही होगा आपको। बीच आप बेच जायँगे और सिखाने कोई दूसरा आदमी आएगा ? न हो तो और एक काम कीजिए। सुना है, आप तस्वीर अच्छी बनाते हैं। वही मुझे सिखा दीजिए। यह तो मैं सीख लूँगी ?

नरेन्द्र—( उत्तेजित होकर ) यह भी नहीं। जिस चीजको सीखनेमें मनुष्यको नहाने-खानेका भी होश नहीं रहता, उसीमें जब आप मन नहीं लगा सकीं तो चित्र बनानेमें क्या आपका मन लगेगा ? किसी तरह नहीं।

विजया—तो मैं चित्र बनाना भी नहीं सीख सकूँगी ?

नरेन्द्र—ना। आप तो कुछ भी मन लगाकर नहीं सुनतीं।

विजया—( छद्म गाम्भीर्यके साथ ) लेकिन कुछ भी सीख न पानेपर तो सचमुच ही माथेपर सींग निकल आवेंगे।

नरेन्द्र—( ठहाका लगाकर ) वही आपके लिए उचित दण्ड होगा।

विजया—( मुँह फेरकर हँसी छिपाते हुए ) और नहीं तो क्या! आपमें सिखानेकी क्षमता नहीं है, यह क्यों नहीं कहते। लेकिन ये नौकर-चाकर क्या कर रहे हैं ? लालटेन क्यों नहीं जलाते ? जरा बैठिए, मैं लालटेन जला लानेके लिए कह आऊँ।

[ विजयाने टेबिलसे उठकर जैसे ही दरवाजेपरका पर्दा हटाया, वैसे ही अकस्मात् मानो भूत देखकर वह पीछे हट गई। पिता पुत्र रासबिहारी और विलासबिहारी दोनों प्रवेश करके पास पड़ी हुई कुर्सियाँ खींचकर उनपर बैठ गये। विजयाके चेहरेपर जैसे किसीने स्याहीका एक हाथ फेर दिया हो, ऐसा दिखाई दे रहा था। ]

विजया—( अपनेको सँभालकर ) आप कब आये काका बाबू ?

रास०—( रूखी हँसीके साथ ) लगभग आध घंटा हुआ, आकर उस सामनेके बरामदेमें बैठा था। लेकिन तुम बातचीतमें बहुत व्यस्त थीं इसलिए नहीं पुकारा।—यह शायद बनारसीका लड़का है ? क्या चाहता है ?

विजया—( रूखी आवाजमें ) एक माइक्रोस्कोप उनके पास है। उसीको बेचकर यह यहाँसे चले जाना चाहते हैं। वही दिखा रहे थे।

बिलास—( गरजकर ) माइक्रोस्कोप ! ठगनेके लिए और कोई उपाय जान पड़ता है, नहीं मिला ! ( नरेन्द्रका धीरे-धीरे दूसरे द्वारसे प्रस्थान। )

रास०—अरे यह बात क्यों कहते हो ! उसका उद्देश्य क्या है, सो तो हम जानते नहीं। अच्छा भी तो हो सकता है। अलबत्त यह भी ठीक है कि ठीक कर कुछ भी नहीं कहा जा सकता। खैर वह चाहे जो हो, उसकी हमें क्या जरूरत है ! दूरबीन होती तो न हो, कभी किसी समय दूरकी कोई चीज या दृश्य देखनेके काम भी आ सकती। ( केस हाथमें लिये कालीपदका प्रवेश। )

रास०—कालीपद, वह बाबू शायद कहीं बैठा राह देख रहा है—उससे जाकर कह दो कि वह मशीन ले जाय।

विजया—( डरते डरते ) उनसे तो मैं लेनेको कह चुकी हूँ।

रास —( विस्मयका भाव दिखाकर )लेगी ! क्यों, उसकी क्या जरूरत है ?

( विजया चुप रहती है। )

रास०—वह उसके दाम क्या माँगता है ?

विजया—दो सौ रुपए।

रास०—दो सौ ! दो सौ रुपए माँगता है ! बिलास, तब तो निहायत—क्या बिलास, कालेजमें तुम्हारे एफ़. ए. क्लासकी केमिस्ट्री ( Chemistry=रसायन ) में यह सब तो तुमने काफी देखा भाला और इस्तेमाल किया है—दो सौ रुपए एक माइक्रोस्कोपके दाम ! यह तो कभी नहीं सुना। कालीपद, जा, उससे ले जानेके लिए कह आ। यह सब पागलपनकी यहाँ नहीं चलेगी।

विजया—कालीपद, जाओ तुम अपना काम करो। जो कहना होगा सो मैं आप ही कहूँगी। ( कालीपदका प्रस्थान। )

बिलास—( व्यंग्य करके ) क्यों बाबू, तुमने बेकार अपनेको अपमानित कराया ! उन्हें शायद अभी कुछ दिखानेको बाकी है। ( रासविहारी चुप रहता है ) हमने भी अनेक प्रकारके माइक्रोस्कोप देखे हैं बाबू, लेकिन दो दो करके भरहात करनेकी बात किसी मशीनमें नहीं पाई।

विजया—( बिलासकी ओर पूरी तौरसे पीठ करके, रासविहारीसे )—मुझसे क्या कुछ खास बात करनी है काका बाबू ?

रास०—( अलक्ष्य भावसे पुत्रके प्रति कुछ कटाक्षपात करके धीर भावसे )

हाँ, करनी क्यों नहीं बेटी। लेकिन क्या सचमुच तुमने उससे खरीदनेका वादा कर लिया है? अगर वादा कर चुकी हो तो लेना ही होगा। दाम उसके चाहे जो हों,। संसारमें ठगाया जाना या ठगाये जानेसे बचना ही बड़ी बात नहीं है विजया, सत्य ही बड़ी चीज है। सत्यसे मुकरनेके लिए तो मैं तुमसे कह नहीं सकूँगा।

विलास — लेकिन इसीलिए क्या वह ठग ले जायगा?

रास॰—जाय, वह ठग ले जाय। जगदीशके लड़केसे इससे अधिक या इसके सिवा और कुछ *प्रत्याशा न करो विलास*। काशीपर उससे जाकर कह आवे कि कल आकर कचहरीसे रुपए ले जाय।

विजया—जो कहना होगा, मैं ही उनसे कहूँगी—और किसीके कहनेकी जरूरत नहीं है काका बाबू।

रास —अच्छा अच्छा, तुम्हीं कहना बेटी। कह देना, वह डरे नहीं, दो सौ रुपए ही ले जाय।

विजया—रात हुई जा रही है उन्हें बहुत दूर जाना होगा। आपके साथ क्या कल बात नहीं हो सकती काका बाबू?

रास —अच्छी बात है बेटी, कल ही सही। (जाना चाहता है, लेकिन एकाएक लौटकर) हाँ, शायद तुमने सुना होगा, तुम्हारे मन्दिरके भावी आचार्य दयाल बाबू आज सबेरे ही आ गये हैं—मन्दिर-भवनमें ही ठहरे हैं। और हमारे समाजके जो सब गण्य-मान्य व्यक्ति हैं, जिन्हें सम्मानके साथ हमने बुलाया है, वे सब कल सबेरे आवेंगे। मैं तुम दोनोंको उनके निकट परिचित कर दूँगा। अब और कितने दिन जिऊँगा बेटी!

विजया—(विलाससे) वे सब कल ही आवेंगे? कहाँ, मैंने तो कुछ भी नहीं सुना।

रास —(विजयासे) तुमने नहीं सुना बेटी? तो जान पड़ता है, जल्दीके कारण भूल गया बेटी। बुढ़ापेका यही तो दोष है।

विजया—लेकिन बड़े दिनकी छुट्टियोंमें तो अभी बहुत दिन बाकी हैं काका बाबू!

रास —बहुत दिन बाकी हैं, इसीसे तो मैंने सोचा कि अब तुम कर्ममें देर नहीं करोगी। यह मकान तो तुम ब्रह्म-मन्दिरकी स्थापनाके लिए मन-ही-मन दान

कर ही सुखी हो, अब केवल अनुष्ठान ही बाकी है। जितनी जल्दी हो सके, इसलिए समाप्त करना ही उचित है। वे लोग भी जब आनेको राजी हो गये तब शुभकार्य पड़ा रहने देनेको मन नहीं चाहता। क्यों बेटी यह क्या अच्छा नहीं किया?

विजया—नरेन बाबूको बड़ी हानि हुई जा रही है काका बाबू।

रास०—ओ हाँ। अच्छा, उसे बुलाकर यही कह दो कि दो सौ रुपए ही दिये जायँगे।

विलास—रुपए क्या ठीकरी हैं? एक आदमीकी सनक पूरी करनेके लिए दो सौ रुपए नष्ट किये जायँगे? तुम उसीके लिए राजी हो रहे हो बाबू?

रास०—विलास खिन्न न होओ भैया। तुम लोगोंके पास बहुत है—जाने दो दो सौ। ये जाय यह दो सौ रुपए। बेटी विजया दयामयी है। दुखी गरीबको थोड़ेसे रुपए सहायता करनेके लिए अगर देना ही चाहती है तो उसके लिए तुम्हें खीझना न चाहिए। बस अब देर न करो भैया, अँधेरा होता आ रहा है—चलो। कल सबेरे बहुत काम करना है, बहुत झंझट है। चलो चलें।—अच्छा हूँ विजया बेटी।

[ रासबिहारी जाते हैं। विलास भी विजयाके प्रति क्रुद्ध कटाक्ष डालकर पिताके पीछे पीछे जाता है। ]

विजया—( क्षणभर स्तब्ध रहकर )—कालीपद!

[ नेपथ्यमें 'आता हूँ माँजी' कहकर कालीपदका प्रवेश। ]

विजया—कालीपद, शायद नरेन्द्र बाबू बाहर कहीं बैठे हैं। उनको बुला ला।

( कालीपद सिर हिलाकर जाता है। )

नरेन्द्र—( प्रवेश करके ) यह मशीन मैं साथ ही लिये जा रहा हूँ। लेकिन आपका आजका दिन बहुत खराब बीता। अनेक अप्रिय बातें मैंने भी आपको सुनाईं और वे भी कह गये। क्या जानें किसका मुख देखकर आज आप सबेरे उठी थीं?

विजया—मैं तो कहती हूँ कि रोज ही उसीका मुँह देखकर उठूँ नरेन बाबू। बाहर खड़े खड़े आपने अपने अपमान ही सब सुना है, इसलिए कहती हूँ कि आपके सम्बन्धमें वे लोग जो सब बातें कह गये हैं, वह सब उनकी अनधिकार चर्चा है। कल मैं उन्हें यह कह दूँगी।

नरेन्द्र—इसकी क्या आवश्यकता है! इन सब चीजोंकी धारणा न होनेके कारण ही तो उनको मेरे ऊपर सन्देह हुआ है। नहीं तो मेरा अपमान करनेमें उनका कुछ नहीं है। किन्तु रात होती जा रही है, अब मैं चलूँ।

विजया—कल या परसों क्या आप एक बार आ सकेंगे?

नरेन्द्र—कल या परसों! लेकिन उसके लिए तो समय न होगा। कल मुझे कलकत्ते जाना होगा। वहाँ दो तीन दिन ठहरकर इसे बेचकर मैं चला जाऊँगा। अब फिर शायद मुलाकात न हो सकेगी।

[ विजयाकी दोनों आँखोंमें आँसू भर आते हैं। वह न सिर उठा सकती है, न कुछ बोल पाती है। ]

( कुछ हँसकर ) आप स्वयं इतना हँस सकती हैं और आपको ही मामूली-सी बातमें क्रोध हो आता है। बल्कि मैंने ही एक बार गुस्सेमें आपको 'मोटी बुद्धि' आदि न जाने क्या क्या कह डाला था। किन्तु उससे तो नाराज न हुईं और ओठोंमें हँसने लगीं जिससे मुझे और गुस्सा आ गया। यदि फिर मुलाकात न भी हुई, तो भी आप मुझे हमेशा याद आयेंगी।

( विजया मुँह छिपाकर आँसू पोंछने लगती है। )

नरेन्द्र—यह क्या! आप तो रो रही हैं। ना—ना, आप नहीं ले सकेंगी, तो इसके लिए कोई दुःख न कीजिए। कलकत्तेमें मैं सचमुच इसे बेच सकूँगा, आप चिन्ता न करें।

[इतना कहकर वह बक्सको धीरे धीरे ढककर हाथमें उठा लेना चाहता है।]

विजया—ना, मैं नहीं दूँगी। यह मेरा है। रख दीजिए।

[ रुलाईके वेगको दबा न सकनेके कारण विजया टेबिलके ऊपर रखे माइक्रोस्कोपके ऊपर मुँह रखकर रोने लगती है। हतबुद्धि होकर नरेन्द्र बड़ी देर तक खड़ा रहकर धीरे धीरे चला जाता है। ]

---

## द्वितीय दृश्य

### स्थान—ग्रामका पथ

[ निमन्त्रित पुरुष और महिलाएँ विजयाके गाँव कृष्णपुरकी ओर धीरे धीरे बातचीत करते जा रहे हैं। रंगमंचमें सभी एक साथ प्रवेश नहीं करते। दो जने प्रवेश करके चले जाते हैं तब और दो-तीन जने प्रवेश करते हैं। ]

१ पुरुष—दयाल बाबू ही आचार्य होंगे, यह क्या पक्का हो गया है?

२ पुरुष—हाँ, पक्का तो है ही। सुना है, वह कल ही यहाँ आ पहुँचे हैं।

१ पु०—मगर उनकी उपासना तो मैं सुन चुका हूँ, कभी हृदयग्राही नहीं होती। इसीसे ढाकाके योगेश बाबूके यहाँ पिताके श्राद्धमें साम्प्रदायिक उपासना मुझे करनी पड़ी थी। शरीर अस्वस्थ था। जुकामके कारण गला रुंधा हुआ था। मैंने बार-बार अस्वीकार किया लेकिन योगेशने नहीं छोड़ा। किन्तु करुणानिधिकी कैसी अपार करुणा है कि इस दीन हीनकी उपासना सुनकर उस दिन वहाँ उपस्थित सभी लोगोंकी आँखोंसे बार-बार आँसू बहने लगे—कहना चाहिए कि आँसुओंकी झड़ी लग गई। औरतोंका तो कुछ कहना ही नहीं, भावके आवेगसे वे प्रायः विह्वल हो गईं।

२ पु०—इसमें क्या सन्देह है, आपकी उपासना तो एक स्वर्गीय वस्तु है।

१ पु०—किन्तु तीस रुपयेसे कममें तो दयाल बाबूका गुजर हो नहीं सकता।

२ पु०—क्या कहते हैं प्रमथ बाबू, तीस रुपए! वनमाली बाबूके इस्टेटमें उन्हें कुछ साधारण-सा काम भी करना होगा। सुना है, उन्हें सत्तर रुपये दिये जायँगे। घरका किराया तो लगेगा ही नहीं।

१ पु०—कहते क्या हैं! सत्तर रुपए! ईश्वर उनका मंगल करें।

२ पु०—इसके अलावा सुना है कि वनमाली बाबूकी लड़की जैसी सुशील है, वैसी ही रूपवती। प्रसन्न हो गए तो एक सौ रुपए वेतन मिलना भी विचित्र नहीं है।

१ पु०—एक सौ! ईश्वर उनका कल्याण करें। यह अच्छी खबर है। चलो तब चलिए, जिसमें उनकी प्रातःकालकी उपासनामें शामिल हो सकें। (प्रस्थान)

[ तीसरे, चौथे और पाँचवें व्यक्तिका प्रवेश। साथमें दो महिलाएँ हैं। ]

३ पु०—यह ब्याह अगर हुआ तो कहना ही होगा कि वनमाली बाबूकी कन्या बड़ी भाग्यवती है। विश्वविहारी अति सुपात्र हैं। जैसे रूपवान् वैसे ही गुणशील। उनमें जैसी भगवद्-भक्ति है वैसी ही अपने धर्ममें निष्ठा भी। उन्हें अगर समाजका उदीयमान सूर्य कहा जाय तो भी कुछ अत्युक्ति न होगी। आजकलके बहुत-से शिथिल विश्वासवाले युवकोंके लिए यह दृष्टान्त या आदर्श है।

४ पु०—बनमाली बाबूकी सम्पत्ति क्या बहुत अधिक है ?

१ पु०—अधिक ! अरे अथाह है अगाध। जितनी जमींदारी है, उतनी ही नगदी। बनमाली बाबू एकमात्र कन्याके लिए बहुत वैभव छोड़ गये हैं। मैं कहे देता हूँ, जिसस बाबूके हाथमें आकर वह सब कई गुना हो जायगा।

५ पु०—किन्तु सुनते हैं, वह पुरुष कुछ स्वल्पभाषी है।

१ पु —स्वल्पभाषी नहीं स्वल्पभाषी है। तथापि वह आदर करता है। ( पहली महिलाको इशारेसे दिखाकर ) मेरी स्त्री द्वारा प्रतिष्ठित महिला-विद्यालयको उसने बनमालीकी कन्या विजयाके हाथसे सौ रुपयोंकी सहायता दी है। उसमें पुरस्कार वितरणके लिए और भी सौ रुपयोंका वचन दिया है।

१ महिला—राहमें ये सब बातें करनेकी क्या जरूरत है ?

४ पु —सब तो धार्मिक विद्यालयकी ओर उन लोगोंका बहुत झुकाव है ?

१ पु —झुकाव ! अभी, मुक्तहस्त हैं।

४ पु०—मुक्तहस्त हैं ! खूब खूब, भगवान उनका मंगल करें। ( प्रस्थान )

[ छठे और सातवें व्यक्तिका प्रवेश ]

६ पु —ना, अब दूर नहीं है, हम लोग आ पहुँचे हैं।—हाँ, बनमाली बाबूकी सारी जायदादका देखने-भालने और सँभालनेका भार रासविहारी बाबूके ऊपर ही है। केवल इसी समय नहीं, पहलेसे ही यह व्यवस्था चली आ रही है। बनमाली बाबू गाँवको छोड़ गये उसके फिर लौटकर आये ही नहीं।

७ पु —उनकी कन्याके साथ क्या रासविहारी बाबूके लड़केका ब्याह पक्का हो गया है ?

६ पु०—पक्का तो है ही। यह सम्बन्ध कन्याके पिता स्वयं कर गये थे। एकाएक उनकी मृत्यु न हो जाती तो वह आप ब्याह कर जाते।

७ पु०—यह ब्याह क्या गाँवमें ही होगा ?

६ पु —यह बात तो रासविहारी बाबूने उस दिन आप ही कही। केवल यही नहीं, ब्याहके बाद बेटा और बहू यहीं गाँवमें रहेंगे। शहरके अनेक प्रलोभनोंके भीतर उन्हें न भेजेंगे, यही उनका विचार है। कमसे कम जितने दिन वह जीते हैं तब तक। जानकर इतनी बड़ी सम्पत्ति दूसरे का देखी-सुनी

नहीं जा सकती—नाश होनेका डर रहता है। यह अपने जीवनकालमें ही यह सब काम-काज लड़केको सिखा जायेंगे।

७ पु०—बहुत ही अच्छे विचार हैं। ब्याह होगा कब?

६ पु०—इच्छा तो यही है कि जितनी जल्दी हो सके। मेरी जानमें मन्दिरकी प्रतिष्ठाके साथ साथ आप लोगोंके सामने ही बात पक्की हो जायगी। यह बड़े सुखका ब्याह है अविनाश बाबू! वर-वधूके ऊपर भगवान् अपना शुभ हाथ रखें—हम यही प्रार्थना करते हैं। चलिए, इस बागके उस ओरपर ही बनमाली बाबूका घर है।

७ पु०—आप क्या पहले कभी यहाँ आये थे?

६ पु०—(हँसकर) बहुत दफे। रासबिहारी बाबू मेरे बहुत दिनोंके पुराने मित्र हैं। उन्होंने अपने पत्रमें बताया है कि नवीन मन्दिरका भवन नदीके उस पार है—वहीं जरा दूरपर हम लोगोंके ठहरनेकी जगह भी बनाई गई है। किन्तु विजयाकी इच्छा है कि आज सवेरे एक छोटा-सा अनुष्ठान उनके अपने रहनेके घरमें ही हो जाय और उसके बाद हम लोग मन्दिर भवनमें जायँ।

७ पु०—अच्छा प्रस्ताव है। चलिए, शायद हम लोगोंको देर हो गई।

(प्रस्थान)

---

## तृतीय दृश्य

स्थान—विजयाके घरमें नीचेका हाल

समय—दिनका पहला पहर

[ विजयाके घरकी नीचेकी बड़ी दालान फूल-पत्तियोंसे बहुत कुछ सजाई गई है। बीचमें खड़े रासबिहारी और विलासबिहारी यह जाँच रहे हैं कि कहीं कोई त्रुटि तो नहीं रह गई है। इसी समय सद्यः समागत अतिथि लोग एक-एक करके प्रवेश करते हैं। ]

रास०—(हाथ जोड़कर) स्वागतम्! स्वागतम्! आज केवल यह घर

ही नहीं, हमारा सारा गाँव आप लोगोंकी चरण-रजसे धन्य हो गया। आज मैं धन्य हूँ। आप लोग आसनोंपर विराजिए।

१ पु०—हम लोग भी उसी तरह धन्य हुए हैं रासबिहारी बाबू। ऐसे पुण्यकार्यमें कुछमें आकर शामिल हो सकना जीवनका सौभाग्य है।

रास०—रास्तेमें कुछ क्लेश तो नहीं हुआ?

सब—ना ना कुछ भी नहीं। कोई क्लेश नहीं हुआ।

रास०—होना भी नहीं चाहिए। यह तो उनकी सेवाके लिए, उनके कामके लिए ही आप लोगोंका आना हुआ है—मानव-जातिके परम कल्याणके लिए ही तो आज हम सब यहाँ जमा हुए हैं।

१ पु०—ओं स्वस्ति। ओं स्वस्ति। ओं स्वस्ति।

रास०—स्वर्गगत वनमालीबाबूकी कन्या विजया और उनके भावी स्वामी विलासबिहारी—यह अनुष्ठान उन्हींका है। मैं कोई नहीं हूँ—कुछ भी नहीं हूँ। केवल इसे आँखोंसे देखकर पुण्य-संचय कर जाऊँ, यही मेरी एकमात्र कामना है। बेटा विलास, बेटी विजयाको शायद अभी खबर नहीं हुई। दयालको बुलाकर कह दो कि पूजनीय अतिथि सब आ पहुँचे हैं। (प्रस्थान)

विलास०—लेकिन उसे खबर पाना चाहिए था।

१ पु०—सुना है दयाल बाबू पहले ही आ गये हैं। कहाँ, वह तो—

रास०—कुसमयका आते ही वह अस्वस्थ हो गये थे। पर आज अच्छे हैं। आते ही होंगे।

१ पु०—आचार्यका काम तो?

रास०—हाँ, वही करेंगे, यह तय हुआ है—यह लीजिए, नाम लेते ही वह आ गये—आइए आइए दयाल बाबू, आइए। शरीर तो अब स्वस्थ है?

(दयालचन्द्रका प्रवेश और सबका अभिवादन करना।)

दया०—मेरा भी शरीर दुर्बल है स्वयं जाकर खबर नहीं ले सका, किन्तु उनसे (ऊपर देखकर) बराबर प्रार्थना कर रहा हूँ कि आप शीघ्र आरोग्य हों जायँ इस कर्ममें कोई विघ्न न हो।

[इसके बाद कुछ देर तक सबके कुशल-प्रश्न पूछते हैं और प्रीति-संभाषण होता है। फिर सब अपनी अपनी जगहपर बैठ जाते हैं।]

रास०—मेरे घनिष्ठ-सुहृद् वनमाली आज स्वर्गमें हैं। भगवानने उनको असमयमें ही अपने पास बुला लिया। भगवानकी मंगलमय इच्छाके विरुद्ध मेरी कोई नालिश नहीं है। मगर वह मुझे कैसा बनाकर छोड़ गये हैं, इसका अनुमान आप लोग मुझे बाहरसे देखकर नहीं कर पावेंगे। हम दोनो अभिन्न-हृदय मित्रोंकी मैत्री यही प्रतिदिन निकट होती चली आ रही है, यह आमन्त्र मुझे हर घड़ी मिल रहा है। तथापि उस परमात्माके चरणोंमें यही प्रार्थना है कि मेरी वह अन्तिम घड़ी और भी निकट पहुँचा दें।

[ रासविहारी कुर्तेकी आस्तीनसे आँखें पोंछकर भावतन्मयितसे हो जाते हैं। उपस्थित अभ्यागत लोग भी वैसा ही भाव धारण कर लेते हैं। थोड़ी देर सब चुप रहते हैं। ]

रास०—वनमाली आज हम लोगोंके बीच नहीं हैं—वह चले गये हैं। किन्तु मैं आँखें मूँदते ही देख पाता हूँ कि वह सामने खड़े मुस्करा रहे हैं।

[ सभी आँखें मूँद लेते हैं। इसी समय विजया और विलास प्रवेश करते हैं। विजयाके मुखपर विषाद और वेदनाके चिह्न गहरे और घने हो आये हैं और वे स्पष्ट दिखाई देते हैं। ]

रास —यही उनकी एकमात्र कन्या विजया है। यह पिताके सभी गुणोंकी अधिकारिणी है।—और यह मेरा बेटा विलासविहारी है, जो कर्तव्य-पालनमें कठोर और सत्यका पक्ष लेनेमें निर्भीक है। ये दोनों बाहरसे अलहदा दिखाई देनेपर भी हृदयसे—हाँ, और वह शुभदिन भी निकट आ रहा है, जिस दिन फिर आप लोगोंकी परमेश्वरके कल्याणसे इन लोगोंका सम्मिलित नवीन जीवन धन्य होगा।

दयाल—( अस्फुट स्वरमें ) ओं स्वस्ति।

रास —बेटी विजया, यही तुम्हारे मन्दिरके होनेवाले आचार्य दयालचन्द्र हैं। इन्हें प्रणाम करो। और ये सब तुम्हारे सम्मानित पूजनीय अतिथि हैं। ये बहुत कष्ट स्वीकार करके तुम लोगोंके पुण्य कार्यमें सम्मिलित होने आये हैं। इन सबको नमस्कार करो।

[ विजया हाथ जोड़कर नमस्कार करती है। वृद्ध दयाल बाबू विजयाके पास जाकर खड़े होते हैं। ]

दयाल — (विजयाका हाथ पकड़कर) आओ बेटी, आओ। तुम्हें देखकर ही जान पड़ता है, जैसे बेटी मेरी बहुत दिनोंकी जानी-पहचानी है।

[इतना कहकर खींचकर विजयाको अपने पास बिठाते हैं। अनेक होठ दबाकर मुसकाने लगे।]

रास०—दयाल बाबू, मेरे सहोदरसे अधिक स्वर्गीय वनमालीकी यह शुभ कामना — एकमात्र कन्याका विवाह — आँखोंसे देख जानेकी बड़ी साध थी, केवल मेरे ही अपराधसे वह पूरी न हो पाई। (कुछ देर चुप रहकर एक लम्बी साँस छोड़कर) लेकिन अब मुझे शाप लग गया है इसीसे अपने शरीरकी ओर देखकर इसी आगामी अगहनसे अधिक विलम्ब करनेका साहस नहीं होता। क्या जाने, मैं भी न कहीं यह ब्याह आँखोंसे बिना देखे ही चला जाऊँ।

दयाल — (अस्फुट स्वरमें)—ओम् शान्तिः! ओम् शान्तिः!

रास —(विजयासे) बेटी, तुम्हारे पूज्य पिता और तुम्हारी स्नेहमयी जननी दोनों पहले ही स्वर्ग सिधार चुके हैं, नहीं तो यह बात आज मुझे तुमसे न पूछनी पड़ती। लज्जा न करो बेटी, कह दो आज इसी जगह इन पूजनीय अतिथियोंको इसी आगामी अगहनके महीनेमें ही फिर एक बार इस घरमें चरण-धूलि डालनेका निमंत्रण कर रखूँ।

विजया—(अस्पष्ट कंठसे) बाबूजीकी मृत्युके एक सालके भीतर ही क्या —(आगे बोला नहीं जाता)

रास —ओः, ठीक तो है बेटी, ठीक कहा तुमने। इसका मुझे खयाल ही न था। लेकिन तुम मेरी मा भी हो कि नहीं, इसीसे बूढ़े बेटेकी भूल क्षमा की। (विजया आँचलसे आँखें पोंछती है) यही होगा। लेकिन साल पूरा होनेमें भी तो अधिक विलम्ब नहीं है। (सबकी ओर देखकर) अच्छा आगामी वैशाखके महीनेमें ही यह शुभ कर्म सम्पन्न होगा। आप लोगोंके निकट हमारी यह बात पक्की रही—भैया विलासबिहारी, देर हो रही है, अब इन लोगोंके उस घरमें जानेकी व्यवस्था कर दो।—आइए आप लोग।

[विजयाको छोड़कर सभी जाते हैं। किन्तु दयाल बाबू कमरेमें ही लौट आते हैं।]

दयाल—(फिर आकर) बेटी विजया!

